# श्रीधर्मकल्पद्रुम

## प्रथम खण्ड

—:*:—

# Shri Dharma Kalpadruma

*AN EXPOSITION OF SANATAN DHARMA*

ON THE BASIS OF

## All Religion and Philosophy.

श्रीस्वामी दयानन्द विरचित

श्रीभारतधर्म महामण्डल

प्रधान कार्यालयके शास्त्र-प्रकाश-विभागद्वारा

प्रकाशित

—:o:—

द्वितीय संस्करण



[ मूल्य ६/००

सम्वत् २०२३ वि०

# श्रीधर्मकल्पद्रुम

## प्रथम खण्ड

—:❀:—

# Shri Dharma Kalpadruma

*AN EXPOSITION OF SANATAN DHARMA*

THE BASIS OF

## All Religion and Philosophy.



### श्रीस्वामी दयानन्द विरचित

श्रीभारतधर्म महामण्डल

प्रधान कार्यालयके शास्त्र-प्रकाश-विभागद्वारा

प्रकाशित

—:o:—

द्वितीय संस्करण



[ मूल्य ६/००

सम्वत् २०२३

# श्रीधर्मकल्पद्रुम

### प्रथम-खण्ड के

## द्वितीय संस्करणकी भूमिका

यं पृथग्धर्मचरणाः पृथग्धर्मफलैषिणः ।
पृथग्धर्मैः समर्चन्ति तस्मै धर्मात्मने नमः ।।

भारतीय-संस्कृति वेदमूलक है। वेद ईश्वरके निःश्वास हैं। वे अनादि और अनन्त ज्ञानके प्रकाशक हैं। उन्हींकी ज्ञान ज्योतिसे भारतीयसंस्कृति ज्योतिष्मान् है। सृष्टिके आदिकालसेही वेदोंका प्रकाश विश्वमें प्रसृत हुआ एवं 'तमसो मा ज्योतिर्गमय' का प्रकाशमान प्रशस्त पथ हम सभीकेलिये सुलभ हुआ।

महाकालकी अकल्पनीय क्रीड़ाके दो पक्ष होते हैं। एक क्रूर और दूसरा कमनीय। आजका युग उसी क्रूर क्रीड़ाका प्रतीक बन गया है। अगम्य ज्ञानराशिके अद्भुत भण्डार वे वेद, बहुलांशतया लुप्त हो चुके हैं। हमारी बुद्धिका वैशद्य भी, हमारी आध्यात्मिकता और हमारी महान् परम्पराभी सत्य, त्रेता और द्वापर युगोंकी कालश्रृंखलामें क्रमशः क्षीण होती हुई अवनतिकी पराकाष्ठापर पहुँच गयी है। जबतक इस धराधामपर हमारे महर्षि विद्यमान थे, ऋषिवर्ग सुकर्मसंलग्न था और जनवर्ग विवेक वैराग्य प्रवण था, तबतक वेद भी थे। आज ऋषि नहीं रहे, तो उनका मंत्रद्रष्टृत्व भी नहीं रहा। समग्ररूपसे वेदभी नहीं रहे।

ऋषि गण त्रिकालदर्शी थे। उनमें ह्रासोन्मुख महनीयताको भी सनातनसत्यसे अलंकृत करनेकी आस्था थी। उन्होंने इसी उद्देश्यसे उपनिषद्, दर्शन, स्मृति, पुराण और आगम (तंत्र) ग्रन्थोंकी रचना की। ज्ञानके प्रवाहको अक्षुण्ण बनाये रखा। सनातन सत्यका सात्त्विक पीयूष द्वापरके अन्ततक प्रवहमान होता आया।

कलियुगके प्रवेशने उस अमृत प्रवाहको शिथिल बना दिया। प्रवाह शिथिल होनेपर कालुष्यकी काई अपने आप ही जमने लगती है। परिणामतः मानवकी बुद्धि कुंठित हो गयी। मानवचेतनापर जड़ताका आवरण आ पड़ा। ऋषियोंकी वह अमृत वाणी, जिनसे हम प्रकाश प्राप्त करते थे—हमारेलिये दुरूह बन गयी। उससे लाभ उठानातो दूर रहा आज हमारी प्रवृत्ति ही विपरीत हो चुकी है। आध्यात्मिक रहस्योंका उद्घाटन, आधुनिक युगबोधके तथाकथित विचारकोंकेलिये तो अनावश्यक ही हो गया है ? किन्तु धर्मका पथ प्रकाशका पथ है। कुछ देरकेलिये अन्धकारका आडम्बर भलेही आकाशमें अपनी विडम्बनाका विस्तार करदे, वह शाश्वत नहीं हो सकता। समय समयपर युगविभूतियाँ अवतरित होती हैं। वे ज्ञानकी शंखध्वनिसे दिग्दिगंतको गुंजायमान करती हैं एवं जिज्ञासुओंके जीवनश्रेयको जागृत करनेकेलिये अपने अस्तित्वको समर्पित कर देती हैं ? ईसाकी उन्नीसवीं शतीके अन्त एवम् बीसवीं शतीके प्रारम्भमें भारतमें एक ऐसी ही विभूतिका

आविर्भाव हुआ। वे महापुरुष थे, देशिकेन्द्रशिरोमणि भगवत्पूज्यपाद ११०८ श्री स्वामी ज्ञानानन्दजी महाराजवर्य ! वे साक्षात् धर्मके अवतार थे। महान् योगी थे। तत्त्वद्रष्टा क्रान्तदर्शी ऋषि थे। उन्होंने युगकी आत्माका अनावरणकर उसको प्रकाशमय बनादेनेका संकल्प किया एवं उसकेलिये महान् अध्यवसाय किया। श्री भारत धर्म महामंडलकी स्थापना उन्होंने ही की और उसके माध्यमसे भारतीय वसुन्धराको ही नहीं, निखिल विश्वको धर्मके महनीय सन्देशोंसे आपूरित कर दिया।

उन्हींके मानसपटलपर इसप्रकारकी अनुभूति अभ्युदित हुई कि, इस युगमें एक ऐसे धर्मग्रन्थकी नितान्त आवश्यकता है, जो जनभाषामें हो, राष्ट्रको विपुल वाग्वैभव प्रदान करने वाली वाणी हिन्दीमें हो ! निदान उनकी लोक कल्याण कारिणी आकांक्षाने साकार रूप ग्रहण किया। उनके योग्यतम शिष्य स्वामी श्री दयानन्दजी महाराजने उन्हीं परमाराध्य गुरुदेववर्यकी आज्ञासे, उन्हींके मुखारविन्दसे निःसृत ज्ञानराशिप्रकाशपूरित शब्दावलीकी आधारशिलापर एक भव्यज्ञानभवन निर्मितकर डाला।

इसका लक्ष्य था—सर्वव्यापक सनातनधर्मका शास्त्रप्रतिपादित स्वरूप सरलतासे जन जनकेलिये सुलभकरना। विशेष रूपसे सनातन धर्मका रहस्य और उसका अङ्ग प्रत्यङ्ग सबके समक्ष खोलकर रख देना। धर्मके अंगों-उपांगोंकेसाथ ही साथ वेदों शास्त्रों, दर्शनों उपनिषदों, पुराणों और निगमागमोंका रहस्य उद्‌घाटित करना एवं उनमें कहे हुए विषयोंको यथार्थ रूपमें सबके समक्ष उपस्थित कर देना।

वह युग था, जब समाजमें नानाप्रकारकी धार्मिक भ्रान्तियाँ फैली हुई थीं। धर्मके अनधिकारी लोग भी धर्मकी मीमांसा करते थे। उन्हें उन बातोंकी स्वतः जानकारी न थी, जिनकी चर्चा वे ग्रंथोंमें करते थे। नामतः वे धर्मके वक्ता होते थे, धर्ममतके प्रवर्त्तक कहलाते थे, पर सत्य यह है कि वे, स्वतः विपथगामी थे और दूसरोंको भी विपथगामी बनादेते थे। परिणामतः जनसमाजकी बड़ी हानि हो रही थी। शास्त्रीय सिद्धान्तोंकी छीछालेदर हो रही थी। आर्यजातिका इसप्रकार बड़ा भारी अहित हो रहा था।

पूज्य श्रीजीमहाराजने इस अवांछनीय स्थितिका अन्त करदेनेके हेतु मनहीमन निश्चयकर लिया। उन्होंने सोचा—एक, महान् धर्मग्रन्थका प्रणयन आवश्यक है, जिसमें धर्मके सभी सिद्धान्तोंको सत्यरूपमें सामने रखदियाजाय, समस्त शङ्काओंका जिसग्रन्थसे निराकरण हो सके।

परमाराध्य गुरुदेव भगवान् ( जिन्हें सभी लोग श्री जीमहाराज कहते थे ) के योग्यतम शिष्य श्रीस्वामी दयानन्द जी महाराज वेद वेदाङ्गोंके, उपनिषदों और शास्त्रोंके बड़ेही प्रौढ़ विद्वान् थे। गुरुकृपासे उन्हें समग्र आध्यात्मिक अमृत ज्ञान प्राप्त था। जैसे भगवान् व्यासको महाभारत लिखनेकेलिये गणेशजी मिले थे, उसीप्रकार धर्मकल्पद्रुम जैसे महान् ग्रन्थको लिखनेकेलिये, पूज्यपादश्रीजी महाराजको स्वामी दयानन्दजी महाराज जैसे शिष्य मिले थे।

सुयोगकी बात कि, श्री भारतधर्म महामण्डलके तत्कालीन प्रधान सभापति

मिथिलाधिपति स्वर्गीय श्रीमान रमेश्वर सिंह के. सी. आई. जी महोदयने भी श्री जीमहाराजसे प्रार्थना की कि एक ऐसे धर्म ग्रन्थका प्रणयन होना चाहिये, जिसमें सनातन धर्मका सांगोपाङ्ग निरूपण हो; जिस ग्रन्थकेद्वारा छोटेसे लेकर बड़े सभीलोग, सभी वर्णों और आश्रमोंके एवम् सभी सम्प्रदायों और पन्थोंके जिज्ञासु लाभान्वित हो सकें।

उसीसमय श्री १०८ श्री स्वामी दयानन्द जी महाराजने भारतवर्षके विभिन्न प्रान्तोंमें ग्रामों और नगरोंमें धर्मप्रचारार्थ यात्रायें कीं। उनको इन यात्राओंमें, विभिन्न प्रसङ्गोंमें इसका कटुअनुभवहुआ कि, जनतामें देशकालकेअनुसार उसके धर्मका वास्तविक साङ्गोपाङ्ग स्वरूप बतलाने वाला कोई ग्रन्थ नहीं। अपने इस अनुभवको उन्होंने भी श्री जी महाराजके राजीव चरणोंमें निवेदित किया।

परमकारुणिक परमाराध्य गुरुदेवश्रीजी की आज्ञा उन्हें प्राप्त हो गयी। परिणाम स्वरूप इस महान् ज्ञानयज्ञका सूत्रपात हुआ और यह सनातनधर्मका इन्साइक्लोपीडिया-विश्वकोष, साकार रूप ग्रहण कर सका। इस महान् ग्रन्थका नाम रखा गया 'धर्मकल्पद्रुम'। यद्यपि इसका प्रत्येक शब्द श्रीस्वामी दयानन्दजी महाराजद्वारा लिखित है परन्तु यह तथ्य है कि, इसका प्रत्येक शब्द पूज्य श्री जीमहाराजके मुखारविन्दसे निसृत अनन्तज्ञानका प्रतीक है।

यह ग्रन्थ आठ खण्डोंमें प्रकाशित है। प्रस्तुत खण्ड प्रथम खण्ड है। इसमें दो समुल्लास हैं। प्रथम समुल्लासमें धर्म ( दान धर्म व तपोधर्म ) की बड़ी सुन्दर व्याख्या प्रस्तुत है। साथही कर्म उपासना और ज्ञानके रहस्योंका उद्घाटन भी प्रौढ और विद्वतापूर्ण ढङ्गसे किया गया है।

इस महान् ग्रन्थकी यह सबसे बड़ी विशेषता है कि, सनातन धर्मकी सभी रहस्यकी बातोंका आधुनिक विज्ञानकी युक्तियोंद्वारा भी प्रतिपादन किया गया है। हमारे दूरदर्शी त्रिकालज्ञ ऋषियोंके समाधिगत अन्तःकरणमें ज्ञानका स्वतः प्रकाश हुआ था। उन्होंने सूक्ष्म आध्यात्मिक रहस्योंका साक्षात्कार किया था। अपनी उन्हीं अनुभूतियोंको उन्होंने लिखा, जो त्रिकाल सत्य हैं। उन्हीं रहस्य भरे सिद्धान्तों और नियमोंके लिपिबद्ध स्वरूप शास्त्र हैं; जो समग्र भारतीय जीवनको अनुशासित करते हैं।

उन्हीं रहस्योंको आधुनिक रीतिसे भारतीय जीवनमें अक्षुण रखनेकेलिये इस महान् ग्रन्थकी रचना हुई है। इसके आठ खण्ड हैं। ब्रह्मकी प्रकृति अष्टधा होती ही है। आठ खण्डोंमें समस्त दार्शनिक रहस्योंका उद्घाटन हो गया है। प्रथम खण्डकी विस्तृत सूची इस ग्रन्थमें अन्यत्र दी गयी है। नीचे क्रमशः शेष खण्डोंकी चर्चा भी संक्षिप्त रूपसे करना समुचित ही होगा।

इस महान् ग्रन्थके द्वितीय खण्डमें—साधारणधर्म विशेषधर्म और असाधारण धर्मोंका सविस्तार वर्णन है। धर्मरहस्यपर भी पूरा प्रकाश डाला गया है। वर्णधर्म और त्रिगुणात्मिका प्रकृतिका मौलिक सम्बन्ध, प्राकृतिक चातुर्वर्ण्य, उसके अभावमें हानि और उसके व्यवहारसे लाभ, आश्रमधर्म, उद्देश्य, ब्रह्मचर्य, गार्हस्थ्य वानप्रस्थ,

सन्यास, नारीधर्म, नारी और पुरुषके धर्मका विश्लेषण, विवाहकाल निर्णय, गृहिणी-धर्म और पातिव्रत्य निर्णयआदि विषय अपनी समस्त विशिष्टताकेसाथ प्रतिपादित हैं। इस खण्डका मूल्य ३।०० है।

तृतीय खण्डमें :—आर्य जातिका लक्षण, आदि-निवासस्थान निर्णय, हिन्दु-शब्दकी व्याख्या और व्यापकता, हिन्दुत्व, इसका सामाजिक जीवन, वर्त्तमान अवनतिका कारण, योग्य नेता, योग्यनेतृवृन्दका प्रादुर्भाव, राज्यधर्म, प्रजाधर्म, चारप्रकारकी राज्यशासन प्रणाली, प्रवृत्तिधर्म, निवृत्तिधर्म, आपद्धर्म, देशकाल और पात्रकेअनुसार आपद्धर्मका पालन! त्रिविध भक्ति, भक्ति-महिमा, मन्त्रयोग, भाव, भावकेसाथ नाम और रूपका सम्बन्ध प्रतिमापूजनका रहस्य, सगुण पंचोपासना, सगुणोपासनाका फल, मूर्त्तिपूजाके आधुनिक कटाक्षों और आक्षेपोंका निराकरण, मंत्रमहिमा, मंत्रसिद्धि, सिद्धिके कारण और उपाय, मंत्रयोगके सोलह अंग आदि विषयोंपर पूर्ण प्रकाश डाला गया है। इस खण्डका मूल्य ३।५० है।

चतुर्थ खण्डमें :—अष्टाङ्ग योगका श्रुतिस्मृतिप्रामाण्य, हठयोग, मन्त्रयोग षट्कर्म-महामुद्रा, प्रत्याहार, आसन, प्राणायाम ध्यान एवं समाधिसे हठयोगका वैशिष्ट्य, हठयोगके सात अंग, लययोगके नव अङ्गोंका अलग-अलग वर्णन, राजयोग लक्षण और साधनक्रम, अष्टविध योगके अङ्गोंके साधन, ज्ञानकीसात भूमिकाओंके-अनुसार सात दर्शनोंका वर्णन, मुक्ति और गुरु शब्दकी व्युत्पत्ति, गुरु और ईश्वरका अभेदत्त्व गुरुदेव माहात्म्य, गुरुशुश्रूषाकी महिमा, सेवा विधि, गुरुशिष्य लक्षण, दीक्षाविधि, वैराग्य लक्षण, उसके भेद, वैराग्योत्पत्तिका कारण, गर्भवास और प्रसवजन्य दुःखोंका वर्णन, आत्मज्ञान देहात्मवादका निराकरण, परमात्माका सत्‌चित् और आनन्द स्वरूप, आस्तिक सात दर्शनोंकेअनुसार ज्ञानकी सात भूमिकायें, जीवतत्त्व, जीवका स्वरूप और अविच्छिन्नवादआदि विषय शास्त्रीय प्रमाणोंसे प्रमाणितरूपमें वर्णित हैं। इस खण्डका मूल्य ५।०० है।

पंचम खण्डमें:—प्राण और पीठ तत्त्व, सृष्टिस्थिति और प्रलयतत्त्व, ऋषि देवता और पितृतत्त्व, अवतारतत्त्व, मत्स्य, कूर्म, वराह, नृसिंह, वामन, परशुराम, राम और बलरामादि अवतारोंकी विस्तृत व्याख्यापूर्ण समालोचना। अर्वाचीन शंकायें और उनका समाधान, दशावतार, ऋषिअवतार तथा देवावतारआदि विषय श्रुति-स्मृति प्रमाण सहित वर्णित हैं। इस खण्डका मूल्य ३।५० है।

षष्ठ खण्डमें :—महामायाका आधिदैविक रहस्य, महामायाकी परा और अपरा द्विविध शक्तियोंका पौराणिक भावानुसार वर्णन, ब्रह्मशक्ति महामायाकी चार अवस्थाओंका वर्णन, बन्धकी कारण अविद्या, मोक्षकी साधन विद्या, माहामाया और उनका त्रिविध भाव, इसकेअनुसार सृष्टि स्थिति और प्रलयका रहस्य, त्रिगुणात्मिका प्रकृति, जड़चेतन जगत्, त्रिगुणकेअनुसार जीवकी गति, त्रिभावतत्त्व, कर्मतत्त्व, मुक्तितत्त्व, पुरुषार्थ चतुष्टय और वर्णचतुष्टयका सम्बन्ध, सनातनधर्म और उसके चारपाद, विशेषधर्म और वर्णाश्रमधर्म तथा बीज रक्षा।

दर्शन महिमा, उसके सातभेद, सनातनधर्मका सार्वभौमत्व, धर्म, सम्प्रदाय, पन्थ और मतमतान्तरोंकी समीक्षा।

रामानन्द सम्प्रदाय, कबीर, दादू, रामसनेही, गोरख, नानक, रामदासी, स्वामी नारायण और दशनामी पदोंका संक्षिप्त इतिहास वर्णित है। इसकी उपयोगिता सर्वोपरि है। इस खण्डका मूल्य ४।०० है।

सप्तम खण्डमें:—लोक रहस्य, सप्तद्वीप और वर्षोंका वर्णन, चतुर्दश भुवन वर्णन, सात अधोलोकोंका वर्णन, लोकोंकी उत्पत्ति और उनका विनाश, परलोक, परलोककी भारतीय मान्यता, परलोकके सम्बन्धमें पाश्चात्त्य मत, प्रेतलोक, प्रेतस्वरूप, नरक, नारकीय यन्त्रणायें, परलोकका वैज्ञानिक स्वरूप, जीवन्मुक्तकी स्थिति, जीवन मुक्तके दो भेद, विदेहमुक्ति, सदाचार, सदाचारकेसाथ जातीय जीवन तथा ब्रह्म-तत्त्वका सम्बन्ध।

प्रातः कृत्य, भक्ष्याभक्ष्य, स्पृश्यास्पृश्य, दृष्टिदोष, सदाचारविज्ञान, संस्कार-भेद, षोडश संस्कारोंका रहस्य, श्राद्धलक्षण, काल और कृत्य, पंचमहायज्ञ, सन्ध्योपासना, गायत्री महिमा, ओंकार और इसके त्रिभाव। इस खण्डका मूल्य ३।५० है।

अष्टम खण्डमें:—गोमहिमा, आर्यशास्त्रोंमें गोमहत्त्व प्रतिपादन, गोमाता और उनकी विशेषशक्ति, गोमय, गोमूत्र और गोरोचनका महत्त्व, गोवंशनाशके कारण, व्रतलक्षण, व्रत भेद, व्रतोंसे त्रिविधलाभ, तीर्थलक्षण, तीर्थमहिमा, संगीतका महत्त्व, संगीतकी व्यापकता, प्राचीन इतिवृत्त, राग-ताल-लय-विकास, वाद्ययन्त्र। भाषा, भाषाकी उत्पत्ति, हिन्दी संस्कृत भाषाकी उत्पत्ति, देवनागरी लिपि विकास, शिक्षा विज्ञान, शिक्षादर्शन एवं भेद आर्यनारियोंकी शिक्षाका आदर्श। स्वराज्य, वर्त्तमान प्रजातंत्र और इसका कारण, आर्य जातिमें प्रजातंत्रपद्धति, आर्यजीवनका वैशिष्ट्य आर्यजातिका आध्यात्मिक लक्ष्य, आर्यजीवनमें भौतिकविज्ञान, आर्योंका कर्म, उपासना और ज्ञानका उत्कर्ष, देश सेवा भाव तथा वर्त्तमान अवनतिके कारण आदि महत्त्वपूर्ण विषयोंका प्रतिपादन किया गया है। इस खण्डका मूल्य ४। ० है।

आठों खण्डोंमें निर्दिष्ट विषयोंसे इस महत्त्वपूर्ण प्रयासके सम्बन्धमें स्वतः यह सहज अनुमान लगाया जा सकता है कि, सार्वभौम सनातनधर्मके सर्वव्यापक स्वरूपका कोई विषय इसमें छूटा नहीं है। सनातनधर्मके स्वरूपको जाननेके-लिये इस एक ही ग्रन्थका अध्ययन-अनुशीलन पर्याप्त है, आधुनिक भारतके नव-निर्माणमें और भारतीय संस्कृतिके पुनरुत्थानमें इस ग्रन्थने महान् योगदान किया है एवं आगे भी देसकता है। इसीलिये इसे सनातन धर्मका विश्वकोष कहा गया है।

प्रत्येक हिन्दूका यह कर्त्तव्य है कि, वह सनातन धर्मको जाने, समझे एवं तदनुकूल आचरण करे। समस्त शास्त्रों, वेदों स्मृतियों, पुराणोंका मन्थन करना असंभव है। कहा गया है—स्वल्पश्च कालः विपुला च विद्या! इसीलिये इस विश्व-कोषका अध्ययन करनेपर एकत्र ही सभी विषय उपलब्ध हो जाते हैं। यह स्पष्ट और डिंडिमघोष करके कहा जासकता है कि, एक मात्र इस ग्रन्थके प्रचार और प्रसारसे आज राष्ट्रके शरीरमें प्राणोंका सञ्चार किया जासकता है, आर्यगौरवके उस महान् अतीतको वर्त्तमानमें परिवर्त्तित किया जासकता है और अपने अन्धकार-मय भविष्यको प्रकाशमय बनाया जासकता है। आज देशमें बहुतसे अनपेक्षित

और अवांछित साहित्यका प्रचलन होरहा है। जैसा साहित्य व्यक्ति पढ़ेगा, वैसा ही उसका मन और मस्तिष्क भी बनेगा। आवश्यकता है—दिव्य साहित्यद्वारा आर्योंके दिव्य सन्देशोंके प्रचारकी ! श्रीधर्मकल्पद्रुममें ऋषियोंके वे ही दिव्य सन्देश हैं। मैं विनम्रतापूर्वक आपसे निवेदन करता हूँ, आपका आवाहन करता हूँ कि, आप इसे अवश्य पढ़ें, लोगोंको पढ़नेकी प्रेरणा प्रदान करें। पुस्तकालयोंमें इसे रखें या रखवानेकी व्यवस्था करें।

भारतका दुर्भाग्य है कि, आज यहाँ धर्म निरपेक्ष राज्य स्थापित है। जो देश-जो राष्ट्र धर्म हीन हो जायगा, उससे कल्याणकामना करना, मङ्गलकी आकांक्षा करना शशश्रृंगप्राप्त करनेकी इच्छाके समान ही होगा। धर्मसे हीन आसुरीवृत्तिको अपना कर राष्ट्र अधःपतनके महत् गर्त्तमें गिरता जारहा है। आज सर्वाधिक आवश्यकता है—जनतामें धार्मिक भावनाकी जागृतिकी ! और यह कार्य एकमात्र श्रीधर्मकल्पद्रुमके अध्ययनसे ही सम्भाव्य है।

इस ग्रन्थके प्रकाशनमें जितनी कठिनाइयाँ उपस्थित हुई हैं, सभी प्रातःस्मरणीया पूज्यपदारविन्दा माता श्रीमतीविद्यादेवीजीकी असीम कृपा से निराकृत हुई हैं। प्रथमखण्ड तो अप्राप्य था। इसकी धर्मप्रेमियोंकीओरसे सबल माँग थी। पूजनीया जीने इसका अनुभव किया और इस पावन ग्रन्थके पुनः प्रकाशनका महत्कार्य सम्पादित किया। आपका तो सारा जीवन ही लोकसंग्रहका प्रतीक है। आप धर्ममयी हैं, धर्मके प्रसार प्रचारकेलिये ही मानो अवतरित हुई हैं। हमलोग ऋषियों और और देवताओंके अवतारको भी मान्यता देते हैं। आप सचमुच ऋषिकाकी अवतार हैं। 'यथा नाम तथा गुणः' की आप प्रतीक हैं। आपके आशीर्वादोंका सम्बल, श्रीभारतधर्म महामंडलके माध्यमसे हम सबको मिल रहा है, यह माँ जगदम्बाकी कृपाका ही सुफल है।

अन्तमें इस महान् प्रकाशनकेलिये ब्रह्ममयी माता गायत्रीका दिव्य आभार स्वीकार करते हुए उन्हींको इसका 'त्वदीयं वस्तुगोविन्द'के अनुसार समर्पण करता हूँ !

विजया दशमी

संं० २०२३ वि०

विदुषां वशंवदः :—

परमहंस मिश्रः ( एम. ए. साहित्याचार्यः )



इस ग्रन्थके प्रणेता—

श्रीभारतधर्ममहामंडलके संस्थापक एवं संचालक—

**भगवत्पूज्यपाद श्री ११०८ महर्षि स्वामी ज्ञानानन्दजी महाराज**

आविर्भाव भाद्रकृष्ण ८
सम्वत् १९०२

तिरोभाव माघकृष्ण ५
सम्वत् २००७

# श्रीधर्मकल्पद्रुम ( प्रथम खण्ड )

## विषय सूची

## प्रथम समुल्लास—

———

## द्वितीय समुल्लास

———

ॐ तत्सत्

# श्रीधर्मकल्पद्रुम

## मङ्गलाचरणम्

—०:&:०—

वाङ् मे मनसि प्रतिष्ठिता मनो मे वाचि प्रतिष्ठितमाविरावीर्म एधि। वेदस्य म आणीस्थः श्रुतं मे मा प्रहासीरनेनाधीतेनाऽहोरात्रान्संदधाम्यृतं वदिष्यामि। सत्यं वदिष्यामि। तन्मामवतु। तद्वक्तारमवतु मामवतु वक्तारमवतु वक्तारम्॥ ओं शान्तिः शान्तिः शान्तिः॥ (ऋग्वेदीयैतरेयोपनिषद्)

यं पृथग्धर्मचरणाः पृथग्धर्मफलैषिणः।
पृथग्धर्मैः समर्चन्ति तस्मै धर्मात्मने नमः॥
(महाभारत—भीष्मस्तवराज)

## प्रथम समुल्लास

### धर्म

धर्म शब्दके धृ धातुसे बननेके कारण इसका व्युत्पत्तिनिमित्त अर्थ "धरतीति धर्मः" अथवा "येनैतद्धार्यते स धर्म्मः" अर्थात् जो धारण करे अथवा जिसके द्वारा यह विश्व ( संसार ) धृत ( रक्षित ) हो उसे धर्म कहते हैं ऐसा सिद्ध होता है। धर्मका ऐसा लक्षण वेदमें भी वर्णन किया गया है। यथाः—

धर्मो विश्वस्य जगतः प्रतिष्ठा लोके धर्मिष्ठं प्रजा उपसर्पन्ति धर्मेण पापमपनुदति धर्मे सर्वं प्रतिष्ठितं तस्माद्धर्मं परमं वदन्ति॥ (नारायणोपनिषद्)

धर्म समस्त संसारकी स्थितिका मूल है। संसारमें लोग धर्मात्माका अनुसरण करते हैं। धर्मसे पाप दूर होता है। धर्मके द्वाराही सकल संसार स्थित है। इसलिये धर्म ही परमपदार्थ कहा गया है।

इसी प्रकार भगवान् वेदव्यासने भी कहा है :—

**धारणाद्धर्ममित्याहुर्धर्मो धारयते प्रजाः ।**
**यत्स्याद्धारणसंयुक्तं स धर्म इति निश्चयः ॥**

जिस ऐसी शक्तिके द्वारा सम्पूर्ण सृष्टिक्रिया धृत अर्थात् रक्षित हो रही है उसीका नाम धर्म है।

सृष्टिके समस्त पदार्थोंको दो भागोंमें विभक्त कर सकते हैं—एक जड़ और दूसरा चेतन। अतः इन दोनों पदार्थोंको जिस ईश्वरीय शक्तिने धारण कर रखा है उसीको धर्म कहते हैं। भगवान् वेदव्यासने योगपातञ्जलके भाष्यमें और भी वर्णन किया है—

**योग्यतावच्छिन्ना धर्मिणः शक्तिरेव धर्मः ।**

धर्मीकी योग्यतायुक्त शक्तिही धर्म है अर्थात् जड़ या चेतन किसी भी पदार्थमें जिस शक्तिके न रहनेसे पदार्थकी सत्ताही नहीं रहती उस शक्तिका नाम धर्म है। जैसाकि अग्निका उष्णत्व, जलका द्रवत्व, चुम्बककी लौहाकर्षण शक्ति, इत्यादि। पाश्चात्य विज्ञानमें इस प्रकारकी शक्तिको प्रॉपर्टी ( Property ) कहते हैं। इसी विज्ञानको चेतन पदार्थमें भी घटा सकते हैं। यथा—मनुष्यका धर्म मनुष्यत्व, अर्थात् जिस शक्तिके विद्यमान रहनेसे मनुष्य मनुष्यपदवाच्य हो सकता है वही शक्ति उसका धर्म है। इसी प्रकार पशुका धर्म पशुत्व, ब्राह्मणका धर्म ब्राह्मणत्व और शूद्रका धर्म शूद्रत्व इत्यादि। अतः इस विज्ञानसे यह पूर्णतया सिद्ध हुआ कि धर्मकी अलौकिक शक्तिके द्वाराही समस्त विश्व ब्रह्माण्ड सुरक्षित हो रहा है।

प्रकृतिके विशाल राज्यमें धर्मकी लीला देखकर हृदयवान् व्यक्ति चकित होते हैं। इस विराट्के गर्भमें कितनेही कोटि-कोटि ब्रह्माण्ड सुशोभित हैं जिनकी संख्या करना असम्भव है। महानारायणोपनिषद्में वर्णित है :—

**अस्य ब्रह्माण्डस्य समन्ततः स्थितान्येतादृशान्यनन्तकोटिब्रह्माण्डानि ज्वलन्ति । इत्यादि ।**

इस ब्रह्माण्डके चारों ओर और भी अनन्त कोटि ब्रह्माण्ड देदीप्यमान हैं। हरेक ब्रह्माण्डमें कितनेही ग्रह, उपग्रह, धूमकेतु, शशी, सूर्य्य, नक्षत्र अपनी-अपनी कक्षामें घूम रहे हैं। परन्तु धर्मकी ऐसी धारण करनेवाली शक्ति है कि जिसके द्वारा सब ग्रह उपग्रहोंमें आकर्षण-विकर्षण शक्तिके सामञ्जस्य होनेसे कोई भी कक्षाच्युत नहीं होते। जलमय चन्द्रलोक अग्निमय सूर्यलोकमें प्रवेश करके नष्ट नहीं होते। विशाल ग्रहके अधिक आकर्षण से छोटा ग्रह उसके गर्भमें प्रविष्ट होकर नष्ट नहीं होता। यह धर्मकी विश्वधारण करनेवाली शक्तिका ही फल है। यह बात पाश्चात्य विज्ञानसे भी सिद्ध है कि प्रत्येक परमाणुमें आकर्षण और विकर्षण दोनों शक्तियाँ विद्यमान हैं। स्थूल जगतकी सृष्टिके समय आकर्षण शक्तिके आधिक्य होनेसे परमाणु आपसमें मिलकर स्थूल जगत्की उत्पत्ति करते हैं, इसी तरहसे प्रलयके समय विकर्षण शक्तिके

प्राबल्य होनेसे सब परमाणु पृथक्-पृथक् होकर स्थूल जगत्का लय उत्पन्न किया करते हैं; परन्तु स्थितिकी दशामें आकर्षण और विकर्षणका सामञ्जस्य रहा करता है। इस सामञ्जस्यका रखना धर्मकी धारिका शक्तिका ही कार्य है जिससे स्थितिकी दशामें इस वैचित्र्यमय संसारकी मधुर लीला देखनेमें आती है।

चेतन-जगत्में धर्मकी नियामिका शक्ति भी पूर्णतया दृष्टिगोचर हुआ करती है। व्यष्टि-सृष्टिके क्रमके अनुसार जीवभावका विकाश उद्भिज्ज योनिसे प्रारम्भ होकर जीव क्रमशः स्वेदज, अण्डज और जरायुजके अन्तर्गत लाखों योनियोंमें घूमता हुआ मनुष्ययोनिको प्राप्त करता है। उद्भिज्जयोनिमें अन्नमय कोष, स्वेदजमें प्राणमय कोष, अण्डजमें मनोमय कोष, जरायुजकी पशुयोनियोंमें विज्ञानमय कोष और मनुष्य योनिमें आनन्दमय कोषका विकाश हुआ करता है। अर्थात् उद्भिज्जमें एक, स्वेदजमें दो, अण्डजमें तीन, जरायुज पशुओंमें चार और मनुष्योंमें पाँचों कोषोंका विकाश होकर पूर्णता हुआ करती है। यह सब धर्मकी ही शक्ति है कि जिससे जीव प्रकृति राज्यमें क्रमोन्नत होता हुआ मनुष्ययोनि तक पहुँच जाता है। इसलिये भगवान् वेदव्यासजीने जीवोंकी क्रमोन्नतिको लक्ष्य करके कहा है:—

उन्नतिं निखिला जीवा धर्मेणैव क्रमादिह।
विदधानाः सावधाना लभन्तेऽन्ते परं पदम्॥

धर्मके द्वाराही समस्त जीव क्रमोन्नति लाभ करते हुए अन्तमें परमपदको प्राप्त करते हैं।

जड़राज्यके समस्त जीव प्रकृतिके अधीन होनेके कारण इनके मध्यमें धर्मका विकाश प्रकृतिकी सहायतासे प्राकृतिक रूपसे हुआ करता है। केवल चेतन राज्यके जीव मनुष्यमें ही कर्म करनेकी स्वतंत्रता और विचारबुद्धिके होनेसे उनमें धर्मका विकाश स्वतन्त्रताके साथ पूर्णरूपसे हो सकता है। अतएव मनुष्यही धर्मसाधनका अधिकारी है। श्रीभगवान् वेदव्यासने महाभारतमें कहा है:—

मानुषेषु महाराज! धर्माऽधर्मौ प्रवर्त्ततः।
न तथाऽन्येषु भूतेषु मनुष्यरहितेष्विह॥
उपभोगैरपि त्यक्तं नाऽऽत्मानं सादयेन्नरः।
चाण्डालत्वेऽपि मानुष्यं सर्वथा तात! शोभनम्॥
इयं हि योनिः प्रथमा यां प्राप्य जगतीपते!।
आत्मा वै शक्यते त्रातुं कर्मभिः शुभलक्षणैः॥

मनुष्योंमें ही धर्म और अधर्मकी प्रवृत्ति ठीक-ठीक हुआ करती है। मनुष्योंसे इतर जीवोंमें इस प्रकार नहीं होती। अत्यन्त दुःखी होने पर भी मनुष्यको अवसाद-ग्रस्त नहीं होना चाहिये; क्योंकि चाण्डाल होने पर भी मनुष्ययोनि और योनियोंसे उत्कृष्ट है। यही प्रथमयोनि है कि जिसको प्राप्त करके मनुष्य शुभकर्म करता हुआ मुक्ति पदको प्राप्त कर सकता है।

उद्भिज्जसे लेकर पशु पर्यन्त जड़राज्यके सकल जीव कोषोंके विकाशके अनुसार प्राकृतिक रूपसे धर्म विकाशको प्राप्त किया करते हैं। एकमात्र अन्नमय कोषके विकाश होनेसे ही उद्भिज्जमें ऐसी शक्ति देखी जाती है कि शाखा मात्रके रोपणसे ही वह शाखा वृक्षरूपमें परिणत हो जाती है, इत्यादि। उद्भिज्जस्थित शक्ति धर्मके किञ्चित् विकाशकी ही सूचक है। स्वेदजमें प्राणमय कोषके विकाशके साथ-साथ जो वहुत प्रकारकी प्राणक्रिया देखनेमें आती है, यथाः—रोगोंके कीटोंसे शरीरमें व्याधि होना अथवा देशमें महामारी फैलना और खूनके सफेद कीटोंके द्वारा व्याधियोंका नाश होना, यह सब स्वेदज योनिमें धर्मके विकाशका ही परिचायक है। अण्डजमें मनोमय कोषके विकाशके साथ-साथ प्रेम, द्वेष आदि वृत्तियोंका विकाश होना भी धर्मशक्तिके विकाशका ही फल है। जरायुजमें विज्ञानमय कोषके विकाशके साथही साथ पशुओंमें धर्मके विकाशसे वहुत प्रकारकी बुद्धि-वृत्तिके लक्षणका प्रकाशित होना तो प्रत्यक्ष सिद्ध ही है। हाथी, घोड़ा और सिंह आदि उन्नत पशु बुद्धिके कार्यको अपने-अपने अधिकारके अनुसार बहुत अच्छी तरह करते हुए दिखाई देते हैं। यह सब धर्मके विकाशका ही प्रत्यक्ष लक्षण है। इस तरह प्राकृतिक रूपसे धर्मके विकाशको प्राप्त करता हुआ जीव अन्तमें मनुष्य योनिको प्राप्त करता है।

जड़राज्यके जीव प्रकृतिके पूर्णतया अधीन होनेके कारण प्रकृति माता उनको शिशुवत् गोदमें लालन-पालन करती हुई मनुष्य योनि तक पहुँचा देती है। इसी कारण प्रकृतिका ही पूर्ण प्रातिभाव्य ( जिम्मेवरी ) होनेके कारण ये जीव पाप-पुण्यके भागी नहीं होते। परन्तु मनुष्य योनिमें आकर अहङ्कारके बढ़ जानेसे मनुष्य स्वतन्त्र होकर कर्म किया करता है और प्रकृतिके अनुशासनका उल्लङ्घन करके यथेच्छ इन्द्रिय-सेवादिमें प्रवृत्त हो जाता है। जड़राज्यमें रहनेके समय प्राकृतिक नियमानुसार आहार, निद्रा भय, मैथुनादि क्रिया नियमितरूपसे हुआ करती थी—वह मनुष्य योनिमें प्रकृति पर आधिपत्य लाभ करने के हेतु अनियमित होजाती है, इसीका ही यह फल है कि जीवकी जो क्रमोन्नतिकी धारा उद्भिज्ज योनिसे मनुष्य योनिके पूर्व तक वनी हुई थी वह यहाँ बाधा प्राप्त होकर पुनः नीचेकी ओर जाने लगती है। यह धर्मकी ही शक्ति है कि जिसके द्वारा मनुष्यकी यह अधोमुखिनी गति रुककर ऊर्द्ध्वमुखिनी हो जाती है। धर्मही मनुष्यको वर्ण और आश्रमकी विधियोंसे क्रमशः उन्नत करता हुआ अन्तमें मुक्तिपदको प्राप्त कराता है। अतः प्रकृति प्रवाहके अनुकूल चलकर क्रमशः उन्नतिको प्राप्त करते हुए अन्तमें मुक्ति लाभ करनाही धर्म है और प्रकृतिके प्रतिकूल चलकर अवनतिको प्राप्त करना अधर्म है। इसीलिये महर्षि कणादने वैशेषिक दर्शनमें लिखा है—

**यतोऽभ्युदयनिःश्रेयससिद्धिः स धर्मः।**

जिसके द्वारा इहलोक और परलोकमें उन्नति और अन्तमें मोक्षप्राप्ति हो उसको धर्म कहते हैं।

सर्वव्यापक, सर्वजीवहितकारी श्रीभगवान्‌के सदृश धर्म भी सर्वव्यापक और सर्वजीवहितकारी है। वैदिकधर्म, हिन्दूधर्म, आर्यधर्म, सनातनधर्म आदि जो नाम इसके आजकल लिये जाते हैं वे अस्वाभाविक हैं। आजकल केवल अन्य उपधर्मोंसे इसकी विशेषता दिखानेके लिये इन नामोंकी कल्पना की गई है। अतः शास्त्रोंमें केवल "धर्म" शब्दही व्यवहृत होता है।

धर्मके लक्षणका वर्णन करते हुए शास्त्रोंमें कहा है—

वेदप्रणिहितं कर्म धर्मस्तन्मङ्गलं परम्।
प्रतिषिद्धक्रियासाध्यः स गुणोऽधर्म उच्यते॥
प्राप्नुवन्ति यतः स्वर्गमोक्षौ धर्मपरायणे!।
मानवा मुनिभिर्नूनं स धर्म इति कथ्यते॥
सत्त्ववृद्धिकरो योऽत्र पुरुषार्थोऽस्ति केवलः।
धर्मशीले! तमेवाहुर्धर्मं केचिन्महर्षयः॥
या बिभर्ति जगत्सर्वमीश्वरेच्छा ह्यलौकिकी।
सैव धर्मो हि सुभगे! नेह कश्चन संशयः॥

जो परम मङ्गलकर धर्म वेदविहित है वह धर्म और वेदमें जिसका निषेध किया है वह अधर्म कहलाता है।

जिस कर्मके द्वारा मनुष्य स्वर्ग और मोक्ष को प्राप्त होते हैं, पूज्यपाद महर्षियोंने उसको धर्म कहा है।

जो पुरुषार्थ सत्त्वगुणको वढ़ानेवाला हो, कोई महर्षि उसको धर्म कहते हैं।

जो अलौकिकी ईश्वरेच्छारूपिणी महाशक्ति इस जगत्‌को धारण करती है वही धर्म है।

इन सब वचनोंका तात्पर्य यह है कि जिन शारीरिक, वाचनिक और मानसिक कर्मोंके द्वारा सत्त्वगुणकी वृद्धि हो उनको धर्म कहते हैं और जिनके द्वारा तमोगुण की वृद्धि हो उन्हें अधर्म कहते हैं।

मनुष्य धर्म-साधन द्वारा क्रमशः सत्त्वगुणकी वृद्धि करता हुआ प्रथम दशामें ऐहलौकिक उन्नति और स्वर्गप्राप्तिरूपी अभ्युदयको प्राप्त होता है और अन्तमें निःश्रेयस-पदरूपी मुक्ति उसको प्राप्त होती है। धर्म दो प्रकारका है। यथा—सामान्यधर्म और विशेषधर्म। सामान्यधर्म क्या है यह ऊपरके लक्षणोंसे भली-भाँति समझा जायगा। विशेषधर्म अलग-अलग हैं। सामान्यधर्म सबके लिये हितकारी है, परन्तु विशेषधर्म वैसा नहीं हो सकता। यथा—स्त्रीधर्म और पुरुषधर्ममें भेद होगा, संन्यासी और गृहस्थके धर्ममें भेद होगा और आर्य धर्म तथा अनार्य धर्ममें भी भेद होगा।

सनातनधर्म सर्वव्यापक और सर्वजीवहितकर है, उससे ही अगणित सम्प्रदाय, मत और पन्थ निकले हैं और पृथिवीभरमें जितने अनार्यधर्म हैं वे भी सनातनधर्मकी छायासे ही बने हुए हैं।

केवल आर्यधर्म और अनार्यधर्ममें भेद इतनाही है कि जो वेदप्रामाण्य, सब विषयमें अध्यात्म लक्ष्य, सदाचार, सतीत्वधर्म और वर्णाश्रमधर्मयुक्त हो वही आर्यधर्म और इनसे जो रहित हो वही अनार्यधर्म है और इसी तरहसे जो जाति वेद, सदाचार और वर्णाश्रमधर्म आदिको मानती है वही आर्यजाति और जो इनको नहीं मानती है वह अनार्यजाति कहाती है, ऐसा लक्षण हमारे शास्त्रोंमें पाया जाता है।

धर्मके प्रधान तीन अंग हैं—दान, तप और यज्ञ। गीतामें श्रीभगवान्ने आज्ञा दी है कि "यज्ञो दानं तपश्चैव पावनानि मनीषिणाम्"।

## दानधर्म

दानधर्मके तीन भेद हैं—

( १ ) अभयदान ( जिसमें दीक्षादान भी सम्मिलित है )।

( २ ) विद्यादान।

( ३ ) अर्थदान ( जिसमें धन, अन्न, भूमि आदि सब सम्मिलित हैं )।

दान के इन तीनों अङ्गोंके सत्त्व, रज और तम गुणोंके भेदसे तीन-तीन भेद और हैं। इस प्रकारसे दानधर्मके नौ भेद हुए।

## तपधर्म

शारीरिक, वाचनिक और मानसिक शक्तियोंको रोककर द्वन्द्वसहिष्णु होनेको तप कहते हैं। इसके तीन भेद हैं—

( १ ) शारीरिक तप।

( २ ) वाचनिक तप।

( ३ ) मानसिक तप।

तपके इन तीनों अङ्गोंके सत्त्व, रज और तमोगुणके अनुसार तीन-तीन भेद हैं। इस प्रकार तपके नौ भेद हुए।

## यज्ञधर्म

यज्ञधर्मके बहुत अङ्ग हैं। यज्ञधर्मका दूसरा नाम याग है। इसके मुख्य भेद तीन हैं—

( १ ) कर्मयज्ञ।

( २ ) उपासनायज्ञ।

( ३ ) ज्ञानयज्ञ।

इन तीनों अङ्गोंमेंसे प्रत्येकके भेद निम्नलिखित हैं।

## कर्मयज्ञ

कर्मयज्ञके प्रधानतः छः भेद हैं।

( १ ) नित्यकर्म—यथा, सन्ध्यावन्दनादि।

( २ ) नैमित्तिककर्म—यथा, तीर्थयात्रादि।

( ३ ) काम्यकर्म—यथा, पुत्रेष्टियज्ञादि ।
( ४ ) आध्यात्मिककर्म—यथा, देशोपकारकर्मादि ।
( ५ ) अधिदैवकर्म—यथा, वास्तुयागादि ।
( ६ ) अधिभूतकर्म—यथा, ब्राह्मणभोजनादि ।

कर्मके इन छहों अङ्गोंके सत्त्व, रज और तमोगुणके अनुसार तीन-तीन भेद और हैं । इस प्रकार कर्मके अठारह भेद हुए ।

## उपासनायज्ञ

उपासनायज्ञके अनेक भेद हैं । यह अङ्ग बहुत विस्तृत है । इसके मुख्यतः निम्नलिखित भेद हैं । उपासना-पद्धतिके अनुसार पाँच भेद हैं :—

( १ ) ब्रह्मोपासना ।
( २ ) सगुणोपासना ( पञ्चोपासना )
( ३ ) लीलाविग्रहोपासना ( अवतारोपासना )
( ४ ) ऋषि, देवता और पितृगणकी उपासना ।
( ५ ) क्षुद्र देवता और प्रेतादिकी उपासना ।

साधनपद्धतिके अनुसार चार भेद हैं :—

( १ ) मन्त्रयोगविधि ( इसका स्थूल मूर्त्तिमय ध्यान है )
( २ ) हठयोगविधि ( इसका ज्योतिर्ध्यान है )
( ३ ) लययोगविधि ( इसका बिन्दुध्यान है )
( ४ ) राजयोगविधि ( इसका ब्रह्मध्यान है )

इन उपासनायज्ञोंके नौ अङ्गोंके सत्त्व, रज और तमोगुणके अनुसार तीन-तीन भेद हैं । इस प्रकार उपासनायज्ञके सत्ताईस भेद हुए ।

## ज्ञानयज्ञ

ज्ञानयज्ञके प्रधानतः निम्नलिखित तीन अङ्ग हैं :—

( १ ) श्रवण ( शास्त्रद्वारा व गुरुमुखसे )
( २ ) मनन ( ज्ञानभावका )
( ३ ) निदिध्यासन ( ज्ञानभावमें )

ज्ञानयज्ञके इन तीनों अङ्गोंके सत्त्व, रज और तमगुणके अनुसार तीन-तीन भेद होते हैं । इस प्रकार ज्ञानयज्ञके नौ भेद हुए ।

ऊपर लिखित हिसाबसे धर्मके प्रधानतः चौबीस अङ्ग हुए । यथा :— दानके ३, तपके ३, कर्मके ६, उपासनाके ९, तथा ज्ञानके ३, इन सबके त्रिगुणभेदसे ७२ भेद होते हैं ।

ऊपर लिखित धर्माङ्गोंमें से कोई भी धर्माङ्ग जब व्यष्टिजीवकी आत्मोन्नतिके लिये किया जाता है तब वह यज्ञ कहा जाता है और जब समष्टि जीवोंके कल्याणार्थ किया जाय तब वह महायज्ञ कहा जाता है । जैसे अपने कल्याण की बुद्धिसे दान,

तप और उपासनादिका जो अनुष्ठान किया जाय उसको यज्ञ और सकल प्राणियोंके कल्याणार्थ जो दान, तप और ज्ञानयज्ञादिका अनुष्ठान किया जाय उसको महायज्ञ कहते हैं।

सनातनधर्मके इन अङ्गोंमें से किसी अङ्गका भी पूर्णरूपसे सात्त्विक रीतिसे साधन करनेसे मुक्तिपद तक पहुँचना होता है। अग्निका एक स्फुलिंग भी पूर्णरीतिसे दाहकार्य करनेमें समर्थ है। इसी कारण अहिंसा और ज्ञानयोग आदिके ही अवलम्बनसे बौद्धधर्म जगत्में मान्य होगया है। वर्त्तमान यूरोप और अमेरिका केवल सत्यप्रियता, स्वार्थत्याग, गुणपूजा, ज्ञानार्जनस्पृहा और नियमपालन आदि थोड़ी ही धर्मवृत्तियोंके साधन से आजदिन जगत्में प्रतिष्ठित होरहा है। जापानमें इन सब गुणोंके अतिरिक्त वृद्धसेवा, पितृपूजा, राजभक्ति, धैर्य और क्षात्रधर्म आदि कतिपय धर्मवृत्तियोंकी और भी अधिक उन्नति हो जानेसे वह क्षुद्रदेश यूरोप और अमेरिकाके दाम्भिक अधिवासियोंके द्वारा भी सम्मानित हो रहा है। जिन-जिन वृत्तियों का नाम लिया गया, सनातनधर्मके अङ्गोंके साथ मिलानेपर यही प्रतीत होगा कि वे उक्त अङ्गोंके उपाङ्ग ही हैं। धर्मके अङ्गसमूहका सम्बन्ध मिलानेपर इस प्रकार समझा जायगा। यथा—सत्यप्रियता मानसिक तपका उपाङ्ग और स्वार्थत्याग अवस्था भेदसे तप व दानका उपाङ्ग हुआ करता है। पुनः वही स्वार्थत्याग यदि स्वदेश और स्वजातिसे समष्टिसम्बन्धयुक्त हो तो वह महायज्ञके उपाङ्गमें समझा जायगा। इस प्रकारसे पितृपूजा उपासनायज्ञका उपाङ्ग और क्षात्रधर्म कर्मयज्ञका उपाङ्ग है, इसी तरहसे एक धर्माङ्गके बहु उपाङ्ग हो सकते हैं। पुनः एक धर्मवृत्ति अवस्थाभेदसे विभिन्न धर्माङ्गोका उपाङ्ग हो सकती है; यथा—स्वार्थत्याग मानसिक-वृत्तिसे सम्बन्ध रखनेपर तपका उपाङ्ग होगा और वही जब दानादिके द्वारा प्रकाशित होगा तो दानधर्मका उपाङ्ग होगा। सनातनधर्मके अङ्गों और उपाङ्गोंके विस्तारपर जब विज्ञानवित् पुरुषगण ध्यान देते हैं, तो उनको प्रमाणित होता है कि सनातनधर्मके किसी न किसी अङ्गोपाङ्गकी सहायतासे पृथिवी भरके सब धर्मसम्प्रदायोंको धर्मसाधनों की सहायता प्राप्त हुई है। धृति, क्षमा, दान, अस्तेय, शौच, इन्द्रियनिग्रह, धी, विद्या, सत्य, अक्रोध आदि धर्मवृत्तियाँ सब जाति, सब धर्म और सब समाजके मनुष्योंको समानरूपसे धर्माधिकार प्रदान किया करती हैं। विशेषतः सनातनधर्मके पितृभाव पर तो किसी चिन्ताशील पुरुषको कुछ सन्देह ही नहीं हो सकता।

आज दिन इस विस्तृत पृथ्वीपर बौद्धधर्म, जैनधर्म, ईसाईधर्म, मुसल्मानधर्म, यहूदीधर्म, पारसीधर्म आदि नानाधर्मोंके प्रचारके साथ नाना धर्मनाम सुनाई देते हैं। परन्तु अपने वैदिक धर्मका केवल "धर्म" नामसे और अधिक कोई नाम नहीं है। यदि अब वर्तमान कालके प्रभावसे इसके हिन्दूधर्म, सनातनधर्म, आर्यधर्म और वैदिकधर्म आदि नाना नूतन कल्पित नाम सुनाई देते हैं, परन्तु अपने धर्मके प्रधान आश्रय वेद, वेदसम्मत उपवेद, दर्शन, स्मृति, पुराण, इतिहास और तन्त्र आदि किसीमें कहीं भी "धर्म"के सिवाय कोई स्वतन्त्र नाम नहीं दिखाई देता है। सर्वव्यापक ईश्वरकी नाई सार्वभौमदृष्टि, उदारता और शान्तिगुणसे युक्त इस धर्मके

लिये केवल 'धर्म' शब्द ही उपयोगी है। पृथ्वीपर और जितने धर्म प्रचलित हैं, उन धर्मोंके प्रवर्तक महाशयोंने अपने-अपने धर्म-मार्गको थोड़ेसे नियमोंके अधीन कर दिया है और यह भी स्थिर कर गये हैं कि उनके उन-उन धर्ममार्गोंके सिवाय पृथ्वी-पर जीवोंके उद्धारार्थ और कोई पथ ही नहीं है। यदि जीवोंकी मुक्ति होगी तो उन्हींके नियमित धर्मद्वारा होगी। जब इन नवीन धर्माचार्योंने अपने-अपने धर्म-मार्गको विशेष-विशेष नियमोंके अधीन कर दिया है तो उस विशेषताके प्रतिपादनार्थ विशेष-विशेष नामकरण भी अवश्य होना उचित है। परन्तु अपने सनातन-धर्मका रूप इस भाँति सङ्कुचित अथवा उसकी दृष्टि इस प्रकार एकदेशदर्शिनी नहीं है। पूज्यपाद त्रिकालदर्शी महर्षियोंने जब धर्मनिर्णय किया है तो 'धर्म' शब्दका यही अर्थ किया है कि इस सृष्टिक्रियाको जिस ईश्वरीय नियमने धारण कर रक्खा है उसीको 'धर्म' कहते हैं। अर्थात् सृष्टि, स्थिति और लयरूप इस संसारका जो सर्वव्यापक नियम है कि तृणसे लेकर ब्रह्माण्ड पर्यन्त जो कुछ पदार्थ इस ब्रह्माण्डमें हैं वे सबही प्रथममें उत्पत्ति, मध्यमें स्थिति और अन्तमें लयके अधीन हैं, इसी सृष्टि, स्थिति और लयके क्रमको जिस नियमने धारण कर रक्खा है उसीको धर्म कहते हैं। विचारनेसे यही सिद्ध होगा कि जीव भी इस नियमसे बाहर नहीं हैं, अर्थात् जीवकी उत्पत्ति स्थिति और लय वा मोक्ष त्रिगुण भेदसे समझे जा सकते हैं। जैसा कि पहले लिखा गया है कि 'धर्मका' व्युत्पत्तिलभ्य अर्थ 'धारण कर्ता' और निरुक्तगत अर्थ 'धारण करने योग्य नियम' होनेके कारण 'धर्म' शब्दसे 'धारण करने योग्य नियम' यही भावार्थ निकलता है और वही धर्म शब्दका भावार्थ जीव-क्रमोन्नतिके सिद्धान्त पर लगानेसे जीवश्रेष्ठ मनुष्यके यावन्मात्र कर्म उस धर्मशब्दवाच्य अधि-कारके अधीन समझे जा सकते हैं। जिस प्रकार सृष्टिके यावन्मात्र पदार्थ धर्मके अधीन हैं उसी प्रकार मनुष्य भी धर्माधीन हैं, इसमें सन्देह नहीं है।

इस ब्राह्माण्डमें दो प्रकारकी क्रियाएँ देखनेमें आती हैं, यथा एक जड़क्रिया और दूसरी चेतनक्रिया। अर्थात् इन दोनों क्रियाओंके अतिरिक्त और कोई तीसरी क्रिया इस संसारमें दृष्टिगोचर नहीं होती। चेतनक्रिया विद्या अर्थात् ईश्वरका राज्य और जड़क्रिया अविद्या अर्थात् ईश्वर-विमुख अधिकार है। जड़-राज्यका सम्पूर्ण अधिकार, प्रस्तर आदि स्थावर पदार्थोंसे लेकर मनुष्यके अतिरिक्त सब जीवोंतक है, क्योंकि मनुष्यके सिवाय और सब जीव प्रकृतिके अधीन होकर चलते हैं। यहाँ तककि उन सबके अन्तःकरण पर जड़भावरूपी उनकी प्रकृतिका पूर्णरूपसे आधिपत्य रहा करता है, इसी कारण अन्य निकृष्ट जीव अपनी प्रकृतिके प्रतिकूल बुद्धि द्वारा कोई नूतन कार्य नहीं कर सकते। परन्तु मनुष्ययोनिका अधिकार चेतनराज्य तक पहुँच जाता है, उन्नत मनुष्य ही केवल चेतनराज्यमें भ्रमण करनेके योग्य हैं। इसी कारण मनुष्य अपनी बुद्धिपर आधिपत्य स्थापन कर सकता है और बुद्धिकी सहायतासे यथाशक्ति नूतन कार्य करनेमें समर्थ हो सकता है। परन्तु जिस प्रकार इस उन्नत अधिकारकी प्राप्तिसे मनुष्य उन्नततर हो सकता है उसी प्रकार अवनत भी हो सकता है। मनुष्यमें उन्नत ज्ञान रहनेहीके कारण तो वह अपने पुरुषार्थ

द्वारा उन्नतिको प्राप्त करके ईश्वर साक्षात्कार कर मुक्त हो सकता है और चाहे तो अवनति प्राप्त करता हुआ पुनः जड़राज्यमें उतर जा सकता है। मनुष्यको चेतन-राज्यका अधिकार दिया गया है; इस कारण इसके प्रातिभाव्य ( जिम्मेवरी ) भी इतने रक्खे गये हैं। चौरासी लक्ष योनियोंमें एकमात्र मनुष्यके सिवाय और सब जीवोंमें तमका अंश अधिक होनेके कारण वे धर्मविचारके अधिकारी नहीं हैं; उन सब योनियोंमें सृष्टिक्रियाके इस अविरोधी नियमके अधीन होकर जीव क्रमशः उन्नत योनियोंको प्राप्त करता हुआ अन्तमें इस मनुष्ययोनिमें आकर धर्म-विचारका अधिकारी बन जाता है और इसी योनिमें आकर जीव लय अर्थात् मुक्ति पदके निकट पहुँच जाता है। जैसे मनुष्य जब किसी प्रबल तरङ्गिणी नदीमें डूब जाता है तब एक बार तो वह स्रोतस्वती सरिता उस मनुष्यको अपने जलके ऊपर करही देती है। उस समय यदि वह मनुष्य कुछ पुरुषार्थ कर, तरङ्गोंको अधीन कर, नदीतट तक पहुँच जाता है तो इस विपत्तिसागरसे बच ही जाता है और यदि वह बुद्धिहीन हो घबड़ा जाय तो पुनः डूबने पर उसका बचना कठिन हो जाता है। वैसेही जीवोंपर कृपावश हो प्रकृति माता जीवको एक बार मनुष्य योनितक पहुँचाकर धर्मका अधिकारी तो करही देती है; अब पुरुषार्थ कर धर्मके अधीन होकर मुक्त होना मनुष्यके हाथ है। इस प्रकारसे शास्त्रकर्ताओंने सिद्ध किया है कि जिन कर्मोंके साधनद्वारा मनुष्य बेखटके उन्नत होते हुए मुक्त हो जायँ उन्हीं कर्मोंका नाम धर्म और जिन कर्मोंकेद्वारा मनुष्य बीचमें अटक जायँ अथवा बंधनकी अधिकता प्राप्तकर नीचेको उतर जायँ उन्हीं कर्मोंका नाम अधर्म है। सत्त्वगुणकी वृद्धि द्वारा मनुष्यका मुक्ति-मार्ग क्रमशः सरल हो जाता है, इस कारण सत्त्वगुणवर्द्धक कर्मही धर्म, और तमोगुणद्वारा मनुष्य अधिक बन्धन प्राप्त करता है, इस कारण तमोगुणवर्द्धक कर्म ही अधर्म हैं। अपने शास्त्रोंके विचारसे मनुष्य जितने कर्म किया करते हैं वे सबही धर्म और अधर्मके अन्तर्गत हैं, इसी कारण आर्यधर्मशास्त्रोंमें मनुष्योंके खाने, पीने, सोने, जागने, उठने, बैठने, चलने, फिरने, देखने, सुनने आदि सब कर्मोंके साथ धर्माधर्मका सम्बन्ध सिद्ध किया गया है। पृथ्वीके और सब धर्मावलम्बियोंने अपने-अपने धर्मको थोड़ेसे नियमोंके अधीन कर रक्खा है अर्थात् उस धर्मकी स्थिर की हुई नियमावलीसे ही उनका धर्म निर्णित होता है और उन नियमोंके अतिरिक्त और सब उत्तम बातोंसे उनके धर्मका कुछ भी सम्बन्ध नहीं है; परन्तु अपने वैदिक धर्ममें वैसा नहीं है; क्योंकि अपने धर्मविज्ञानके अनुसार पृथ्वीके यावन्मात्र पदार्थ एवं जीवोंके यावन्मात्र कर्म कोई भी धर्माधर्मसे अतीत नहीं हो सकते। अस्तु, मनुष्यके ऐहलौकिक अभ्युदय, ऐश्वर्य और सुखादिकोंकी उन्नति और पारलौकिक स्वर्गादिकी प्राप्ति सभी धर्मसाधनके अन्तर्गत है। वस्तुतः मोक्षपदप्राप्ति तो अन्तिम लक्ष्य ही है। इसी कारण अपने धर्मकी दृष्टि इतनी महान् और उदार है कि वह और धर्मोंकी निन्दा कर नहीं सकता। चाहे क्षुद्रबुद्धिसे कोई भी अन्य धर्मावलम्बी उसकी निन्दा करें, परन्तु पिता जिस प्रकार बालककी गालियोंसे सन्तुष्ट ही रहता है, उसी प्रकार वैदिक-सनातनधर्म अन्यान्य धर्मावलम्बियोंकी कटु उक्तियों पर कुछ भी ध्यान न देकर सबकी भलाई ही करता रहता है। धर्म-निर्णय करते समय एवं धर्मशब्दका वैज्ञानिक अर्थ विचारते समय

धार्मिकमात्रको ही धर्मकी इस मूलभित्ति पर स्थिर रहना उचित है। सभी धर्मप्रचारकगण धर्मनिर्णय करते समय यदि इस वेदोक्त धर्मसिद्धान्तको न भूलें तो वे कदापि विचलित, क्लेशित अथवा अवनत नहीं होंगे, अपरंच सदा उन्नत होते हुए अपना और पृथिवीके सब धर्मावलम्बियोंका कल्याण-साधन कर सकेंगे। जहाँ नाम है, वहीं अहङ्कार है; जहाँ विशेष संज्ञारूप नाम है, वहीं भावविशेषता है; जहाँ संज्ञा-भेद है, वहीं छुटाई-बड़ाई है; जहाँ नाम है, वहीं सार्वभौम दृष्टिका अभाव है; इस कारण अपना आर्यसनातनधर्म केवल 'धर्म' नामसे ही अभिहित होने योग्य है। चाहे संज्ञा रखनेके लिये इस धर्ममार्गका सनातनधर्म, हिन्दूधर्म, वैदिकधर्म आदि कुछ भी नाम रख लिया जाय, परन्तु इस सर्वव्यापक, समदर्शी, अनादि, अनन्त, महान् और सर्वजीवहितकारी, अपौरुषेय धर्ममार्गका नाम केवल 'धर्म' ही हो सकता है, इस विचारमें सन्देह नहीं है।

शास्त्रोंमें लिखा है कि सत्ययुगमें धर्म चतुष्पाद होगा, त्रेतायुगमें धर्म त्रिपादही रह जायगा, पुनः द्वापरयुगमें धर्मकी न्यूनता होनेके कारण धर्म द्विपाद ही रहेगा और कलियुगमें काल-माहात्म्यके कारण धर्म इतना घट जायगा कि केवल उसका एक मात्र पाद रह जायगा। महाभारतके घोरयुद्धके पीछे अर्थात् प्रायः पाँच सहस्र वर्षसे अधिक हुए तबसे कलियुग प्रकट हुआ है। यह धर्मके एकपाद रहनेका ही कारण है कि धर्मकी आदि भूमि-भारत भूमि—में इस पाँच सहस्र वर्षके भीतर ही अनन्त धर्मविप्लव हो गये और हो रहे हैं; भारत—श्मशानकारी महाभारत—का महायुद्ध, तदनन्तर नाना राजविप्लव, बौद्धविप्लव, यवनविप्लव आदि नाना सङ्कटोंसे मनुष्योंकी बुद्धिमें फेर पड़ गया है और उसीके कारण भारतवर्षमें नाना मतमतान्तर प्रकट हुए और उन मतमतान्तरों की सहायतासे समस्त पृथिवीमें और भी नये-नये धर्म-सम्प्रदाय प्रकट हो गये हैं। जब धर्मके चार पाद थे तब मनुष्य धर्मके यथार्थ-रूप मुक्तिको ही प्रधानलक्ष्य कर धर्म-साधन करते रहे। शनैः शनैः धर्मके पाद घटते-घटते जब एकही पाद रह गया, तब जीवोंकी बुद्धिकी मलिनताके कारण उन्होंने धर्मके आध्यात्मिक अर्थात् अन्तर्लक्ष्यको छोड़ बहिर्लक्ष्यमें फँस, अपने-अपने सम्प्रदायकी वृद्धि करनेके लिये ही नाना धर्म-मतोंकी सृष्टि की। यह धर्मके एक पाद रहनेका ही कारण है कि जैसे उन्मादरोगग्रस्त मनुष्य अपनी बुद्धि नष्ट होनेसे औरोंको भी उन्मादरोगग्रस्त अर्थात् पागल समझ उन्हें देख देख हँसा करता है वैसेही अपने-अपने सम्प्रदायके पक्षपाती लोग अपने-अपने सम्प्रदायको ही धर्मरूप समझ औरोंको अधर्मका लांछन लगाकर उपेक्षा किया करते हैं। इस वर्तमान कलिकालमें धर्मकी न्यूनता बहुत ही होगई है और उसकी भविष्यद्वाणी भी अपने शास्त्रोंमें बहुत मिलती है, जिसको देख-देख कोई धार्मिक अति निराश हो ऐसा भी विचारने लगे हैं कि जब कालमाहात्म्यसे धर्मका एक पाद रह गया है तो इस युगमें धर्मकी पूर्णता हो ही नहीं सकेगी। सत्ययुगमें धर्मके चार पाद थे और कलियुगमें धर्मका एक ही पाद है। इसका यह तात्पर्य नहीं है कि पूर्ण धर्म के अधिकारी सत्ययुग में ही हो सकते थे, अब

नहीं हो सकते ; किन्तु यह आशय है कि जैसे धर्म सत्ययुगमें पूर्णरूपसे वर्तमान था वैसेही पूर्णरूपसे इस कलियुगमें भी वर्तमान है, धर्मके स्वरूपमें कुछ भी भेद नहीं पड़ा, किन्तु सत्ययुगमें धर्म की गम्भीरता थी, अब कलियुगमें उसकी न्यूनता बहुत ही देखनेमें आती है। जैसे एक कूएँमें यदि पाँच सहस्र घट जलकी गम्भीरता हो तो उसमें अनेक मनुष्य डूब सकते हैं, परन्तु वही पाँच सहस्र घट जल उस कूएँसे निकालकर एक बहुत विस्तृत स्थानमें फैला दिया जाय तो उसी पाँच सहस्र घट जलमें एक चींटी भी नहीं डूब सकती। वैसे ही सत्ययुगमें जहाँ-जहाँ धर्म था वहाँ-वहाँ अपनी गम्भीरताके साथही था, परन्तु अब इस तमःपूर्ण कलियुगमें जहाँ तहाँ गम्भीरताका नाश होनेके कारण सकल जीवोंका पूर्णरूपसे कल्याण होना कठिन है। कूएँके जलमें गम्भीरता थी, परन्तु विस्तार नहीं था और भूमिमें फैले उसी जलमें विस्तार बढ़नेसे गम्भीरताका नाश हो गया, किन्तु जलका परिमाण जितना कूएँमें था उतनाही अब भी रहा, केवल गम्भीरता नष्ट होनेके कारण जलकी कार्यशक्तिमें फेर पड़ गया। जो धर्मकी धर्मत्व शक्तिका विकाश सत्ययुगके मनुष्योंमें प्रायः हुआ करता था, वही धर्मकी धर्मत्व शक्ति अब भी है, परन्तु उसका पूर्ण विकाश कहीं-कहीं विरल ही देखनेमें आता है, किन्तु उसका बहुतही विस्तृत रूप जहाँ-तहाँ प्रकट हो रहा है।

जगत्का इतिहास पाठ करनेसे यही सिद्ध होता है कि जितने प्रकारके धर्मप्रचारकोंने धर्मका स्थापन, धर्मका संस्कार और धर्मका प्रचार किया है उन सबोंको तीन भागोंमें विभक्त कर सकते हैं। यथा ज्ञानी, साधक और पण्डित। 'ज्ञानी' धर्मप्रचारक वे कहे जा सकते हैं जिन्होंने अपनी ज्ञानदृष्टि द्वारा धर्मके बहिःसाधनसे लेकर अन्तर्लक्ष्य तकको देख लिया हो और जिन्होंने सभी समयमें धर्मके सार्वभौम भावका ही प्रचार किया हो। श्रीभगवान् कृष्णचन्द्र, भगवान् वेदव्यास और पूज्यपाद आर्य महर्षियोंको इस प्रकारके सर्वदर्शी ज्ञानी—धर्मप्रचारक—श्रेणीभुक्त कर सकते हैं। ज्ञानी धर्मप्रचारकोंमें इतनी विशेषता है कि उनमें ज्ञानका पूर्ण विकाश होनेके कारण उनके उपदेश सब सम्प्रदाय और सब धर्ममार्गोंके हितकारी हैं और उनके पालन करनेसे सकल प्रकारके अधिकारीगण ही अपने-अपने अधिकारके अनुसार कल्याण प्राप्त कर सकते हैं। दूसरे प्रकारके 'साधक' धर्मप्रचारक वे कहे जाते हैं जो कि साधन द्वारा भगवान्के अनन्त भावराज्योंमेंसे किसी न किसी भावराज्यमें विचरण करते हुए अपने-अपने अनुभव किये हुए भावोंके उपदेशद्वारा धर्म-राज्यके एक-एक अंशका उद्धार कर गये हों। वैष्णव, शैव और शाक्त आदि सम्प्रदायोंके आधुनिक आचार्यगण इस साधकश्रेणीभुक्तके धर्मप्रचारक हैं। इन महापुरुषोंके द्वारा समय-समय पर धर्मके विशेष-विशेष अंशोंका भली-भाँति उद्धार हुआ है और उसके साथही बहुत जीवोंका कल्याण भी हुआ है ; पर इस प्रकारके धर्मप्रचारकोंके उपदेशमें इतनी ही न्यूनता दिखाई पड़ती है कि जिससे धर्मके सार्वभौम भावका सङ्कोच होगया है और वह उपदेश केवल एकदेशवादी हो रहा है। तीसरे प्रकारके 'पण्डित' धर्मप्रचारक वे हैं जो कि न तो त्रिकालदर्शी ज्ञानी हैं, न भगवद्भावग्राही साधक हैं, परन्तु केवल विद्याके बलसे शास्त्रकथित धर्मका प्रचार

किया करते हैं। इस प्रकारके पण्डितधर्मप्रचारकोंको तीन भागोंमें विभक्त कर सकते हैं, यथा उत्तम, मध्यम और अधम। जो पण्डितगण केवल तीक्ष्णधारयुक्त कृपाणकी तरह अपनी प्रबल तर्कयुक्ति द्वारा औरोंके धर्ममतोंका खण्डन कर डालते हों, परन्तु जीवोंके उपकारार्थ कोई श्रेष्ठ पथ नहीं बता सकते हों वेही अधम-पण्डितधर्मप्रचारक कहे जा सकते हैं। जो विद्वान् अपनी न्यायपूर्ण युक्तिद्वारा दूसरोंके मतको मिलाकर उनको अपने अधीनमतावलम्बी कर सकते हों, वे मध्यम-पण्डितधर्मप्रचारक हैं और जिन महानुभाव शास्त्रज्ञानियोंकी प्रवृत्ति दूसरेके मत खण्डन करने पर न हो, किन्तु सदा उनकी प्रवृत्ति यही बनी रहे कि सब सम्प्रदाय ही शास्त्रके यथार्थ तात्पर्यको समझें; क्योंकि शास्त्र सबके ही हितकारी हैं, ऐसे विज्ञगणही उत्तम-पण्डितधर्मप्रचारक हैं। इन तीनोंमेंसे अधम-पण्डितधर्मप्रचारक धर्म-राज्यमेंसे नगरोंको जंगल कर डालते हैं, मध्यम श्रेणीके पण्डित-धर्मप्रचारकगण धर्म-राज्यसे निकृष्ट प्रजाको बाहर कर उत्कृष्ट प्रजाकी वृद्धि करते रहते हैं और उत्ताम-पण्डितधर्मप्रचारक अपनी सर्वहितकारिणी बुद्धिसे धर्म-राज्यकी उत्ताम प्रजाओंको उत्ताम-कर्म और अधम प्रजाओंको अधम कर्म सौंपकर राज्यको शान्तिमय रखनेका उद्योग करते हैं। अधम-पण्डितप्रचारक द्वारा नास्तिकता, अशान्ति और अधार्मिकता फैलनेकी सम्भावना है, मध्यम प्रचारक द्वारा दाम्भिकता और साम्प्रदायिक विरोध बढ़नेका भय है; क्योंकि ये प्रचारकगण प्रायः किसी न किसी साधक प्रचारकके मतावलम्बीही हुआ करते हैं और उत्ताम प्रचारक द्वारा धर्मभूमिमें सुफल फलनेकी बहुत आशा होती है; क्योंकि उनके उपदेश ज्ञानी धर्मप्रचारकगण अर्थात् महर्षियों के मतानुयायी हुआ करते हैं। अधम-पण्डितधर्म-प्रचारकगण अधोगति, मध्यम-पण्डित-धर्मप्रचारकगण स्वर्ग और उत्तम पण्डितधर्मप्रचारकगण मुक्तिके उपदेशक हैं।

ज्ञानीधर्मप्रचारकगणके विषयमें तो कुछ कहा ही नहीं जा सकता, क्योंकि उनमें ज्ञानका पूर्ण विकास होनेके कारण वे त्रिकालदर्शी और सर्वज्ञ हुआ करते हैं। आजकल भी गृहत्यागी, संसारविरागी साधुगणमें कहीं-कहीं इस प्रकारके ऋषिकल्प धर्मप्रचारक दीख पड़ते हैं, जहाँ उनका भ्रमण होता है उस प्रदेशके सब प्रकारके जीवोंको उनसे उपकार ही पहुँचता है। समय-समय पर जैसे साधक धर्मप्रचारकगणने प्रकट होकर जीवोंका कल्याण-साधन किया है वैसे श्रेष्ठ अधिकारी तो सब समय नहीं मिलते, परन्तु फिर भी साधनराज्यमें साधक धर्मप्रचारक कभी-कभी दिखाई दिया करते हैं। ये प्रचारकगण भगवद्राज्यके दर्शक होते हैं और वे जिन भावोंका प्रकाश करते हैं वह ठीक ही करते हैं। उनके उपदेश एकदेशीय तो होते हैं, परन्तु असत्य अथवा भ्रममें डालनेवाले नहीं हो सकते। और तीसरे प्रकारके धर्मप्रचारक पण्डितोंकी बुद्धि योगयुक्त न होनेके कारण सर्वदर्शिनी नहीं होती और साधनयुक्त न होनेके कारण भगवद्भावग्राहिणी भी नहीं होती, केवल शास्त्र ही उनका अवलम्बन है। यद्यपि वे जो कुछ कहते हैं शास्त्रसे ही कहते हैं, परन्तु बुद्धिकी अपूर्णतासे शास्त्रके अर्थज्ञानमें भी फेर पड़ सकता है। बुद्धि त्रिगुणमयी है, जिन पुरुषोंकी बुद्धि सात्त्विकी होती है वे शास्त्रका ठीक अर्थ लगा सकते हैं; परन्तु जिनकी बुद्धि राजसिक हो वे अहङ्कार

आदिके वशीभूत होकर शास्त्रके अर्थको भी अपने मतानुयायी समझ लेते हैं और तामसिक बुद्धिवालोंका तो कहनाही क्या ? क्योंकि उनमें तमोगुणके कारण भ्रम होनेकी सब समय ही सम्भावना रहती है। श्रीभगवान्ने गीतामें कहा है :—

प्रवृत्तिं च निवृत्तिं च कार्याकार्ये भयाभये।
बन्धं मोक्षञ्च या वेत्ति बुद्धिः सा पार्थ सात्त्विकि ॥
यया धर्ममधर्मं च कार्यञ्चाकार्यमेव च।
अयथावत्प्रजानाति बुद्धिः सा पार्थ राजसी ॥
अधर्मं धर्ममिति या मन्यते तमसावृता।
सर्वार्थान् विपरीतांश्च बुद्धिः सा पार्थ तामसी ॥

( श्रीगीतोपनिषद् )

जिस बुद्धि द्वारा प्रवृत्ति-निवृत्ति, कार्य-अकार्य, और बन्ध-मोक्षका ज्ञान हो उसको सात्त्विकी बुद्धि कहते हैं। जिसके द्वारा धर्म-अधर्म और कार्य-अकार्यका ज्ञान यथावत् न हो उसको राजसी बुद्धि कहते हैं और तमगुणसे आवृत होकर जो बुद्धि अधर्म को धर्म और सब बातोंका विपरीत ज्ञान करावे वही तामसी है।

दैवकृपासे पण्डित-धर्मप्रचारककी बुद्धि सात्त्विकी हुई तो शास्त्रोंके अर्थका ठीक पता लगकर जिज्ञासुओंके हृदय में शान्ति पहुँच सकती है, यदि उनमें राजसिक भाव हुआ तो उनके उपदेशोंसे साम्प्रदायिक विरोध बढ़ने लगता है और यदि उनमें तमोगुण अधिक रहा तो उनके उपदेशोंसे प्रमाद, नास्तिकता आदि बढ़ जायगी। इस कारण पण्डित-प्रचारकगणको उचित होगा कि वे प्रथम अपनी बुद्धिको शुद्धकर सत्त्वगुणी कर लें और पीछे धर्मप्रचार आरम्भ करें। सत्त्वगुणका लक्षण प्रकाश और ज्ञान, रजोगुणका लक्षण अहङ्कार और कर्ममें उत्साह तथा तमोगुणका लक्षण प्रमाद और अज्ञान है। तमोगुण स्वतःही रजोगुणसे दब जाता है और रजोगुण स्वतःही सत्त्वगुणके अधीन हो जाता है। इस कारण सत्त्वगुण ही प्रधान है और इससे सत्त्वगुणावलम्बी पण्डित ही धर्मप्रचार करनेके यथार्थ अधिकारी हो सकते हैं।

कोई-कोई स्वदेशहितैषी विचारकगण ऐसा विचार करने लगते हैं कि जब भारतवर्षमें नाना सम्प्रदाय हैं तो उन सबके लिये एकही प्रकारका धर्मोपदेशक कैसे सम्भव हो सकता है ? स्थिर बुद्धिद्वारा विचारनेसे यही सिद्धान्त निकलेगा कि चाहे अनन्त धर्मसम्प्रदायोंके बहिर्लक्षण अनन्त हों, चाहे एक सम्प्रदायके आचारसे दूसरे सम्प्रदायके आचार न मिलते हों, परन्तु धर्मकी गति उन सम्प्रदायोंमें एकही प्रकारकी होगी; अर्थात् बहिरङ्गसाधन चाहे उन सबमें अलग-अलग हों, परन्तु अन्तःकरणकी धर्मवृत्तियोंको सभी सम्प्रदाय एकमत होकर ग्रहण कर सकेंगे। महाराजा युधिष्ठिरकी सत्यप्रियता और सहिष्णुता, देवव्रतकी दृढ़प्रतिज्ञता, लक्ष्मणका भ्रातृभाव और जितेन्द्रियता, सावित्री और सीताका सतीत्व, महर्षि वसिष्ठकी शान्ति और क्षमा, भीष्म पितामहका त्याग, शुकदेवजीका वैराग्य और देवर्षि नारदकी भगवद्भक्ति किस

सम्प्रदायको प्रिय नहीं होगी ? और इस प्रकारकी श्रेष्ठ वृत्तियोंके धारण करनेसे किस सम्प्रदायके साधकगण उन्नत नहीं हो सकते ? अपने देशके धर्मसम्प्रदायोंकी तो कथाही नहीं, समस्त पृथिवीपर जितने धर्मसम्प्रदाय उपस्थित हैं वे सबही उस प्रकारकी आन्तरिक वृत्तिकी उन्नतिकी प्रशंसा किये विना नहीं रह सकते। यदि धर्मप्रचारकगण सार्वभौम दृष्टि रखकर जीवोंको उद्धारका पथ बताते रहें तो कदापि किसी सम्प्रदायको क्लेश और किसी अधिकारीको हानि पहुँचनेकी सम्भावना नहीं है। सार्वभौम भित्तिपर स्थित रहकर और ऊपरसे लेकर नीचे तक सकल स्थानोंमें समदृष्टि रखकर यदि धर्मप्रचारकगण धर्मप्रचारमें प्रवृत्त हों तो वे कदापि विफलकाम नहीं होंगे और उनसे किसीको भी हानि नहीं पहुँचेगी। धर्म ईश्वरराज्यका पदार्थ है, इस कारण ईश्वरराज्यके पदार्थसे कदापि किसीको हानि नहीं हो सकती। प्रत्येक साम्प्रदायिक धर्ममें जो कुछ सार्वभौम धर्मका भाव है वह अंश जिसप्रकार सभी सम्प्रदायोंको उपयोगी हुआ करता है उसी प्रकार सार्वभौमरूप सर्वोत्तम भित्तिपर स्थित होकर यदि धर्मप्रचारकगण धर्मका प्रचार करें तो वह धर्मप्रचार सर्वजीव-कल्याणकारी होगा। त्रिकालदर्शी पूज्यपाद महर्षिगण इसी उन्नत भित्तिपर स्थित होकर सदा धर्मप्रचार किया करते थे, इस कारण उनके उपदेशोंमें ज्ञानभूमिके तारतम्यसे अधिकारविरोध रहनेपर भी उनके उपदेशसमूह सर्वजीवहितकारी हैं।

धर्मप्रचार करनेका अधिकारी वही हो सकता है जो कि पूर्वकथित सृष्टिसम्बन्धीय धर्मविज्ञानको पूर्णरूपसे जानता हो। श्रीगुरुदेव ही यथार्थमें धर्मप्रचारक शब्दवाच्य हो सकते हैं। शास्त्रोंमें कहा है कि त्रिकालदर्शी, सर्वशास्त्रवेत्ता, धर्मज्ञ, पूर्णसत्त्व-गुणावलम्बी पुरुषही गुरुशब्दवाच्य हो सकते हैं और ऐसे पुरुषोंकी सहायता लेनेसे ही जीवगण कल्याणपदको प्राप्त कर सकते हैं। सत् अर्थात् ब्रह्म और असत् अर्थात् मायाराज्य यह संसार है, इन दोनोंको विशेषरूपसे जानकर जो पुरुषश्रेष्ठ सदा सत्पथमें स्थित रहते हों, वे ही उपदेष्टा अर्थात् गुरु होने योग्य हैं। ज्ञानिश्रेष्ठ महर्षि वेदव्यास, महर्षि कपिल, महर्षि याज्ञवल्क्य, महर्षि पतञ्जलि, महर्षि गौतम आदि महात्माओंने अपने-अपने ग्रन्थोंमें यही प्रकाश किया है कि प्रज्ञा अर्थात् ज्ञानके तीन भेद कर सकते हैं। यथा—उत्तम, मध्यम और अधम। उत्तम प्रज्ञा विदेह लय अवस्थामें अर्थात् मुक्त पुरुषको शरीरत्याग करते समय प्राप्त हुआ करती है, उत्तम प्रज्ञाके बलसे ही जीव शरीरत्याग करते समय आकाशपतित वारि-विन्दुकी तरह ब्रह्मरूप सागरमें मिलकर मुक्तिपदको प्राप्त कर लेते हैं, इस कारण इस स्थानपर उत्तम विवेकका वर्णन करना अनुचित है। और अधम प्रज्ञा वह कहाती है जब कि मनुष्य ज्ञानभूमिमें पहुँचकर उन्नत तो हो गया अर्थात् बुद्धिकी उन्नति तो उसमें होने लगी हो, परन्तु बुद्धि अभी निर्मल न होनेके कारण अन्तःकरणमें सन्देहकी स्थिति रहती हो। यह अवस्था यद्यपि मनुष्योंके लिये उन्नत है, परन्तु संशयकी स्थिति रहनेके कारण गुरुपदवाच्य नहीं हो सकती ; अर्थात् जबतक किसी पुरुषके चित्तमें संशय शेष रह जाता है तबतक वह पण्डित होनेपर भी जीवगणका धर्मोपदेष्टा बनने योग्य नहीं हो सकता। परन्तु इन दोनों अधिकारोंके बीचका जो अधिकार है वही मध्यम प्रज्ञाकी

सुशीघ्रमपि धावन्तं विधानमनुधावति ।
शेते सह शयानेन येन येन यथा कृतम् ॥
उपतिष्ठति तिष्ठन्तं गच्छन्तमनुगच्छति ।
करोति कुर्व्वतः कर्म छायेवाऽनुविधीयते ॥
येन येन यथा यद्यत्पुरा कर्म समीहितम् ।
तत्तदेकतरो भुङ्क्ते नित्यं विदितमात्मना ॥
आत्मना विहितं दुःखमात्मना विहितं सुखम् ।
गर्भशय्यामुपादाय भुज्यते पौर्वदेहिकम् ॥
बालो युवा च वृद्धश्च यत्करोति शुभाऽशुभम् ।
तस्यां तस्यामवस्थायां तत्फलं प्रतिपद्यते ॥
येन येन शरीरेण यद्यत्कर्म करोति यः ।
तेन तेन शरीरेण तत्तत्फलमुपाश्नुते ॥
यथा धेनुसहस्रेषु वत्सो विन्दति मातरम् ।
तथा पूर्वकृतं कर्म कर्त्तारमनुगच्छति ॥

पूर्वकृत कर्म समूह प्रत्येक अवस्थामें जीवकेसाथ रहता है। जीव पूर्वजन्ममें जो जो कर्म, जिस जिस तरह करता है, उसका फल उसे उसी तरहसे प्राप्त होता है। अपने किये हुए दुःखजनक या सुखजनक प्रारब्ध कर्मका भोग मातृगर्भसे ही भोगना प्रारम्भ होता है। बाल्यकाल, युवावस्था या वृद्धावस्था, जिस अवस्थामें जो शुभ या अशुभ कर्म जीवकेद्वारा अनुष्ठित होता है, उसका फलाफल भी उसी अवस्थामें प्राप्त होता है। जिस जिस शरीरसे जो जो कर्म किये जाते हैं, उन्हीं शरीरोंसे उनके फल प्राप्त होते हैं। जिस प्रकार हजारों गौओंके बीचमें से वत्स अपनी माताको पहचान लेता है, उसी तरह से प्रारब्ध कर्म कर्त्ताका ही अनुगमन करता है। योगदर्शनमें भी लिखा है किः—

सति मूले तद्विपाको जात्यायुर्भोगः ।

जाति, आयु और भोग तीनों कर्ममूलक हैं। कर्मके अनुसार ही ब्राह्मण, क्षत्रिय, आर्य, अनार्य आदि विभिन्न जातियोंसे जीव जन्म ग्रहण करता है। प्रारब्ध कर्मके अनुसार ही आयुका भी निर्द्धारण होता है। प्राक्तन कर्म, जितने वर्ष तक भोगे जा सकते हैं, प्राप्त शरीरमें उतने वर्षतक ही जीव रह सकता है। तत्पश्चात् देहान्त हो जाता है। पुनः नवीन कर्मसे, जीवकी गति नवीन शरीरमें होती है। भोग भी कर्मके अनुसार ही प्राप्त होता है। संसारके सुख या दुःख प्राक्तन कर्मके ही परिणाम हैं।

इतना ही नहीं; शरीरके अङ्ग प्रत्यङ्ग भी पूर्व कर्मके अनुसार ही बनते हैं। जन्म जन्ममें माता-पिताकी प्राप्ति, ग्रहोंकी दशा, रजोवीर्यमें दोष गुण, तदनुसार अङ्ग

प्रत्यङ्ग निर्माण और प्रकृतिके विशेष विशेष भाव सभी पूर्व कर्मसे मौलिक सम्बन्ध रखते हैं। सुश्रुतमें स्पष्ट है कि:—

कर्मणा चोदितो येन तदाप्नोति पुनर्भवे।
अभ्यस्ताः पूर्वदेहे ये तानेव भजते गुणान्॥
अङ्गप्रत्यङ्गनिर्वृत्तिः स्वभावादेव जायते।
अङ्गप्रत्यङ्गनिर्वृत्तौ ये भवन्ति गुणाऽगुणाः॥
ते ते गर्भस्य विज्ञेया धर्माऽधर्मनिमित्तजाः।
शुक्रशोणितसंयोगे यो भवेद्दोष उत्कटः॥
प्रकृतिर्जायते तेन तस्या मे लक्षणं शृणु।

पूर्वकर्मानुसार ही शरीरकी प्राप्ति होती है। पूर्व शरीरके अभ्यस्त गुणोंको व्यक्ति इस शरीरमें प्राप्त करता है। अङ्ग प्रत्यङ्गोंका निर्माण भी स्वभावसे ही होता है। शरीरके दोष गुण गर्भगत धर्माधर्मके ही फल हैं। रजोवीर्यके सांयोगिक उत्कट दोषोंसे ही प्रकृति बनती है।

वेदोंमें कर्मका व्यापक एवं विशद वर्णन है। इसका कारण स्पष्ट है; क्योंकि जगत्में कर्मका विस्तार और अधिकार सबसे अधिक है। वेदोंके जिन काण्डोंमें कर्मोंका वर्णन है, उनको कर्मकाण्ड कहते हैं। वेदों और शास्त्रोंमें तीन प्रकारके कर्म माने गये हैं, नित्य नैमित्तिक और काम्य। जिन कर्मोंके न करनेसे पाप होता हो और करनेसे विशेष फल न मिलता हो, उनको नित्य कर्म कहते हैं। जैसे—त्रिकाल संध्या पञ्चमहायज्ञादि। प्राक्तन कर्मानुसार मनुष्य, प्रकृतिकी विशेष कक्षापर प्रतिष्ठित है। उसी कक्षा पर स्थित रहनेके लिये नित्य कर्म किये जाते हैं। इनके करनेसे पुण्य नहीं होता, इनका न करना पाप है, क्योंकि न करनेसे मनुष्य उस कक्षापर प्रतिष्ठित नहीं रह सकता। दृष्टान्त रूपसे हम पञ्चमहायज्ञको ले सकते हैं। यद्यपि पञ्चमहायज्ञमें आत्मोन्नतिकी विधियाँ भी हैं, फिर भी पञ्चसूना दोष दूर करनेकेलिये प्रत्येक गृहस्थको पञ्चमहायज्ञ करना चाहिये। इसीलिये इसके करनेसे पुण्य नहीं। हाँ, इनका न करना ही पाप है। प्रकृतिके क्रमोन्नतिके प्रवाहमें अवरोध उत्पन्न करनेसे, जब पाप होता है तो, मनुष्यको अपना जीवन धारण करनेके लिये सहस्रों प्राणियोंकी हत्या करनी पड़ती है। प्रत्येक ग्रासमें, चलने फिरनेमें, इतना ही नहीं, प्रतिश्वास प्रश्वासमें असंख्य प्राणियों की हत्या होती रहती है। यह सब पाप हैं, जिनके किये विना मनुष्य, संसारमें जी नहीं सकता। उन पापोंको दूर करनेके लिये ही पञ्चमहायज्ञका अनुष्ठान शास्त्रोंमें निर्दिष्ट है। मनुजीने लिखा है कि :—

पञ्चसूना गृहस्थस्य चुल्लीपेषण्युपस्करः।
कण्डनीचोदकुम्भश्च बध्यते यास्तु वाहयन्॥
तासां क्रमेण सर्वासां निष्कृत्यर्थं महर्षिभिः।
पञ्च क्लृप्ता महायज्ञाः प्रत्यहं गृहमेधिनाम्॥

गृहस्थोंके पाँच स्थानोंमें जीवहत्या होती है:—चुल्ली, ( चूल्हा ) पेषणी, ( सीलवट्टा ) उपस्कर, ( झाड़ू ) कण्डनी ( ऊखल ) और उदकुम्भ ( जलपात्र )। इन पाँचों चीजोंको काममें लानेसे जीवहिंसा होती है। अतः इन सब दैनन्दिन हिंसाजनित पापोंसे मुक्त होनेकेलिये महर्षियोंने गृहस्थोंकेलिये पञ्चमहायज्ञोंका विधान किया है। ये नित्यकर्म हैं। पापमुक्तिही इनका उद्देश्य है।

इसीलिये नित्यकर्मके न करनेसे पाप होता है और करनेसे पुण्य नहीं होता है। यह कर्म विज्ञान है। अपने अपने वर्ण और आश्रमके अनुसार जो कर्तव्य कर्म हैं, वे सभी नित्य कर्मके अन्तर्गत है। ब्राह्मणोंकी ब्राह्मणवृत्ति, क्षत्रियोंकी क्षत्रियवृत्ति वैश्योंकी वैश्यवृत्ति, शूद्रोंकी शूद्रवृत्ति, और आश्रमधर्मके अनुसार चातुर्वर्ण्यवृत्ति सभी नित्य कर्मके ही अन्तर्गत है। अपने अपने वर्ण और आश्रमधर्मके अनुसार न चलनेपर कर्मनिर्वाह नहीं हो सकता तथा जिस वर्णमें जो है, उसमें स्थित नहीं रह सकता। न उससे उन्नत वर्ण या आश्रम ही प्राप्त कर सकता है। इसलिये ब्राह्मणोंके स्वाध्याय आदि कर्म, वैश्योंके गोरक्षा आदि कर्म नित्यकर्म हैं। इनके न करनेसे उन्हें पाप होता है। नियमित रूपसे करने पर ही अपनी अपनी वर्णभूमिपर प्रतिष्ठा रह सकती है व उन्नति प्राप्त कर सकते हैं। इसी तरह राजाकेलिये प्रजापालन करना नित्यकर्म है। इसके न करनेसे राजाको पाप होता है। पूर्वकृत पुण्यके प्रतापसे अष्टलोकपालोंके अंशसे राजशरीर प्राप्त होता है। प्रजारञ्जन राजाओंका प्रधान कर्तव्य है। विश्वनियन्तासे यह उनको प्राप्त है। उस कर्तव्यमें अवहेलना होनेपर अवश्य पाप होगा। भगवान्‌की कृपादृष्टिके वे अधिकारी नहीं रह जायेंगे। मनुसंहितामें लिखा है कि:—

अराजके हि लोकेऽस्मिन्सर्वतोविद्रुते भयात्।
रक्षार्थमस्य सर्वस्य राजानमसृजत्प्रभुः॥

पहले संसारमें अराजकता थी। प्रजायें त्रस्त थीं। भयभीत होकर लोग इधर-उधर भागा करते थे। उनकी रक्षाके लिये ही कृपालु प्रभुने राजाका सर्जन किया।

प्रजारक्षक राजाको यथार्थ राजा कहना चाहिये। प्रजापीड़क, वस्तुतः राजा पदवीके योग्य नहीं। शुक्रनीतिसारमें लिखा है कि:—

यो हि धर्म्मपरो राजा देवांशोऽन्यश्च रक्षसाम्।
अंशभूतो धर्म्मलोपी प्रजापीडाकरो भवेत्॥

धार्म्मिक, प्रजारञ्जक राजा ही देवांशसे उत्पन्न होते हैं। दूसरे राक्षसोंके अंशसे उत्पन्न होते हैं। ऐसा राजा धर्मनाशक और प्रजापीड़क होता है। राजाके पापसे राज्यमें शान्ति नहीं रहती है और सब प्रजा पापी होजाती है। मनुस्मृतिमें लिखा है कि:—

राज्ञि धर्म्मिणि धर्मिष्ठाः पापे पापाः समे समाः।
राजानमनुवर्त्तन्ते यथा राजा तथा प्रजाः॥

राजाके धर्म्मात्मा होनेसे प्रजा धर्म्मात्मा होती है। उसके पापात्मा होनेपर पापात्मा एवं पुण्य-पापमें सम होनेपर सम होती है। पापके फलसे प्रजामें वर्णसंकरता, ऋतुविपर्यय, अपग्रहोंका अत्याचार, प्रजानाश और राज्यनाश होता है। महाभारत-में लिखा है कि:—

क्षत्रियस्य प्रमत्तस्य दोषः सञ्जायते महान्।
अधर्म्माः संप्रवर्त्तन्ते प्रजासङ्करकारकाः॥
अशीते विद्यते शीतं शीते शीतं न विद्यते।
अवृष्टिरतिवृष्टिश्च व्याधिश्चाप्याविशेत्प्रजाः॥
नक्षत्राण्युपतिष्ठन्ति ग्रहा घोरास्तथागते।
उत्पाताश्चाऽत्र दृश्यन्ते बहवो राजनाशनाः॥
अरक्षितात्मा यो राजा प्रजामपि न रक्षति।
प्रजाश्च तस्य क्षीयन्ते ततः सोऽनुविनश्यति॥

राजाके प्रमादसे महान् दोष उत्पन्न होता है। राज्यमें अधर्म बढ़ जाता है। प्रजायें वर्ण संकर हो जाती हैं। गर्मीके समयमें शीत और शीतके समय गर्मी सी पड़ने लगती है। अनावृष्टि, अतिवृष्टि और विविध रोग, राज्यको ग्रस्त कर लेते हैं। राज्यक्षयके सूचक अपग्रह, धूमकेतु आदिका उदय होने लगता है। स्वयम् अरक्षित राजा अपनी प्रजाकी रक्षा नहीं कर पाता है। फलतः उसकी प्रजा नष्ट हो जाती है। तदनन्तर उसका भी नाश हो जाता है।

इसलिये प्रजापालन करना राजाका परमकर्त्तव्य है। यह नित्यकर्मके अन्तर्गत है। इसी तरह जगत् कल्याणकर कार्य करना, संन्यासियोंके लिये नित्यकर्म है। आत्माको इन्द्रियोंके संगसे हटाकर व्यापक परमात्माके साथ मिलादेना ही संन्यासीके लिये मुक्तिका कारण है। सन्यास आश्रमका मुख्य कर्त्तव्य, अपने प्राणको विश्वप्राणके साथ मिलाना ही है। देहात्मबुद्धि नष्ट कर चित्तका सङ्कोचभाव दूर कर, अनुदारता एवं स्वार्थबुद्धि नष्ट कर परार्थबुद्धि बढ़ानेमें ही संन्यासी जीवनकी सार्थकता है। इसीलिये शास्त्रोंमें कहा गया है कि:—

साध्नोति परकार्यमिति साधुः।

साधु वही है, जो दूसरोंकी हितसिद्धि करे। जब तक साधु निष्काम कर्मयोग-का अवलम्बनकर, विश्व संसारको भगवान्का रूप समझकर भगवत्सेवारूप जगत्सेवा-कार्यमें प्रवृत्त नहीं होता है, तब तक उसकी देहात्मबुद्धि और अहङ्कार नष्ट नहीं होते। विना देहाभिमान नष्ट हुए स्वरूप-उपलब्धि नहीं हुआ करती है। स्वरूप-उपलब्धि न होनेसे संन्यास लेना ही व्यर्थ हो जायगा। अतः संन्यासी यदि यथार्थ संन्यासी बनना चाहे तो, जगत्कल्याणकर कार्य करना उसका कर्त्तव्य अर्थात् नित्यकर्म होगा। इसके न करनेसे उसको पाप होगा अर्थात् अपने पदसे वह गिर जायगा।

जिन कर्मोंके करनेसे फलकी प्राप्ति होती है और न करनेसे पाप नहीं होता है, उनको नैमित्तिक कर्म कहते हैं। यथाः—तीर्थदर्शनादि। तीर्थदर्शन न करनेसे पाप नहीं होता परन्तु करनेसे पुण्य अवश्य होता है। तीर्थ क्या वस्तु है? तीर्थोंकी महिमा क्या है? कितने प्रकारके तीर्थ होते हैं? ये सब बातें आगे बतायी जायँगी। तीर्थसेवाके नियम और आचार शास्त्रोंमें वर्णित हैं। उसके अनुसार तीर्थसेवासे निश्चित ही सुन्दर फलोंकी प्राप्ति होती है। विषयी पुरुषके स्थानसे महात्माके स्थानमें बहुत बड़ी विशेषता होती है। वहाँ जानेमात्रसे ही घोरसे घोर विषयी भी महात्माके प्रभावसे तत्काल पवित्र हो जाता है। वह विषयीभावको थोड़ी देरके लिये भूल जाता है। धर्मभावके द्वारा उसका चित्त शान्त हो जाता है। तीर्थोंकी प्रतिष्ठा और महिमा भी दैवी शक्तियोंके द्वारा है। जो दैवी शक्तियाँ वहाँ नित्य या नैमित्तिक रूपसे काम कर रही हैं, उन सबकी सीमामें आजाने मात्रसे ही मनुष्यके चित्तका वैषयिक भाव नष्ट हो जाता है। मानसमें सद्भावका उदय हो जाता है। यही तीर्थ सेवनका महान और उल्लेख्य फल है। तीर्थोंमें पूजा, दान, स्नान, सत्सङ्ग, धर्मचिन्ता और तप आदि सत्कार्योंके अनुष्ठानके द्वारा भी विशेष पुण्यकी प्राप्ति हुआ करती है। इसी तरह गृहस्थोंके लिये साधु-दर्शन, देवस्थान-दर्शन और धर्माचार्यों के सत्सङ्ग आवश्यक हैं। इससे उन्हें सत्शिक्षाका लाभ होता है। ये सभी कार्य नैमित्तिक कर्म हैं। इनके न करनेसे पाप तो नहीं होता है परन्तु करनेसे विशेष पुण्य लाभ होता है।

जो कर्म किसी विशेष कामपूर्तिके लिये किये जाते हैं, वे काम्य कर्म हैं। यथाः—पुत्रेष्टि याग, अश्वमेध याग आदि। काम्य कर्मके मूलमें स्वार्थ रहता है। यह बात भी विचार करने योग्य है कि, एकही कार्य, भावके भेदसे कहीं नैमित्तिक और कहीं काम्य हो जाता है। उदाहरण स्वरूप यदि कोई मनुष्य केवल तीर्थदर्शनके लक्ष्यसे ही तीर्थयात्रा करे तो, उसकी यह यात्रा नैमित्तिक कर्मके अन्तर्गत होगी। यदि वह इस प्रकार यात्रा न कर किसी विशेष कामनाकी सिद्धिके लिये तीर्थयात्रा करे तो, वह यात्रा काम्य कर्म हो जायगी। तात्पर्य यह है कि, नैमित्तिक कर्मके मूलमें केवल चित्तका साधारण धर्मभाव रहा करता है, परन्तु काम्य कर्मके मूलमें विशेष कामना निहित रहती है।

श्रीभगवान् कृष्णचन्द्रजीने गीतामें कर्मकी गतिको गहन कहकर कर्मरहस्यका अच्छी तरह वर्णन किया है। केवल भावमात्रके प्रभेद होनेसे ही कर्मकी शक्तिमें बहुत कुछ तारतम्य हो जाया करता है। इसलिये कर्मोंका सूक्ष्म विचार करते हुए, महर्षियोंने कामनाके तारतम्यानुसार कर्मोंकी शक्तिके तारतम्यको आध्यात्मिक, आधिदैविक और आधिभौतिक रूप तीन भागोंमें विभक्त किया है। कामना यदि सात्त्विक है तो, आत्माकी उन्नतिके साथ-साथ,बहुत कुछ उदारता व विचार-प्रवणता प्रदान करती है। तदनुसार कर्मके भावमें भी परिवर्त्तन होजाता है।

दूसरे भूतों ( प्रणियों ) के द्वारा कामनाकी सिद्धि और फल प्रदान करने वाले कर्म अधिभूत कर्म हैं। यथाः—ब्राह्मण भोजनादि कर्म। सद्ब्राह्मणोंको भोजन

करानेसे उनके आशीर्वाद और मानसिक शक्ति आदिके द्वारा विशिष्ट पुण्य और फलकी प्राप्ति होती है। इस लिये ब्राह्मणभोजन और साधुभोजन आदि कर्म अधिभूत कर्मके अन्तर्गत हैं। भावनाकी उच्चभूमिपर मनुष्य, सार्वभौम भावसे भावित होकर संसारके सुखको अपना सुख जानने लग जाता है। उसके सभी लोकोपकारक कर्म आधिभौतिक कर्म माने जायँगे। कोई दरिद्रोंको भोजन देता है। कोई अनाथालय आदिकी स्थापना करता है। दातव्य चिकित्सालयोंके द्वारा गरीब रोगियोंके रोग नाशमें कोई धनी प्रवृत्त होता है। यह सब देशोपकारक कर्म हैं। ये सभी अधिभूत कर्म हैं। कर्त्ताकी उदार कामनाकी पूर्ति इनसे होती है। उसे एतादृश महत्कार्योंसे विशेष पुण्यफल मिलता है। उसके हृदयको सन्तोष होता है।

याग-यज्ञादि आधिदैविक कर्म हैं। कर्मोंके द्वारा दैवी शक्तिको अनुकूल करके फल प्राप्त किया जाता है। शास्त्रोंका सिद्धान्त है कि, प्रबल कर्मकेद्वारा दुर्बल कर्म दब जाते हैं। इसलिये यदि कोई मनुष्य दैवी शक्तिको प्रसन्न करके, उससे उत्पन्न प्रबल संस्कारकेद्वारा अपने विपरीत संस्कारको हटादे तो, वह कर्म आधिदैविक होगा। प्राक्तन दुष्ट कर्मोंके मन्द संस्कार, मनुष्यको क्लेश देते हैं। मनुष्य याग यज्ञ पूजा आदि आधिदैविक कर्मोंसे उत्तम व प्रबल संस्कार उत्पन्न कर, उन मन्द संस्कारोंको दबा सकता है। नवीन सुख भी प्राप्त कर सकता है। अपनी स्वार्थसिद्धि या कामना पूर्ण करनेकेलिये भी आधिदैविक काम्य कर्मोंका अनुष्ठान होता है। कामनाके संकुचित अनुदारभावको हटाकर, विश्वात्मभावसे संसारके कल्याणकेलिये आधिदैविक कर्मोंका अनुष्ठान भी होता है। जैसे ग्राम नगर अथवा देशके उपकारकेलिये यज्ञ, ग्रामदेवता या गृहदेवताकी प्रतिष्ठा आदि लोक हितकर कार्य इस यज्ञके अन्तर्गत हैं। देशमें महामारी, अतिवृष्टि, अनावृष्टि, दुर्भिक्ष आदिका फैलना, देशके समग्र जीवोंके पाप संस्कारोंका ही कुफल है। इसलिये किसी देशमें इसी तरहके कुसंस्कारोंसे, जब देशव्यापी दुःख उदित होता है, तब उनको दैवीसंस्कारोंद्वारा दबानेकी आवश्यकता पड़ती है। सुफल उत्पन्न करनेकेलिये यदि कोई परोपकारी पुरुष दैवयज्ञादिका अनुष्ठान करे तो, यह आधिदैविक कर्म कहलायेगा।

आध्यात्मिक कर्ममें बुद्धिका प्राधान्य रहता है। इसी विचारसे स्वधर्म-देशोपकारक तथा ज्ञानविस्तारक कर्मोंको आध्यात्मिक कर्म कहते हैं। जीव प्रकृतिपर संयम करनेसे ज्ञात होता है कि, अहंकारके विकाशका भी एक तारतम्य है। जीवमें वासना होती है। वह प्रकृतिके निम्नस्तरसे प्रारम्भ होती है। वही क्रमशः उद्र्ध्व-गतिको प्राप्त करता है। उसमें विस्तार आता है और वह उदारताको प्राप्त होती जाती है। तदनुसार यद्यपि प्रथम स्तरमें स्वार्थमूलक मलिन वासना रहती है, फिर भी क्रमशः वह वासना शुद्ध होती जाती है। उद्भिज्ज या स्वेदज योनिस्थ जीवोंमें यह वासना पूर्ण प्राकृतिक है। वह आत्मरक्षामात्रकी साधिका है। अन्यके सुखके साथ अपने सुखका सम्बन्धज्ञान उद्भिज्ज या स्वेदजमें बिलकुल नहीं है क्योंकि मनोमय कोषका वहाँ विकाश ही नहीं हुआ है। तदनन्तर अण्डज पक्षियोनि अथवा पशुयोनिमें आकर इस भावका थोड़ासा विकाश होता है। अपने बच्चोंपर प्रेम करना, स्वयं

कष्ट सहकर भी उनकी रक्षा करनी, उनका अच्छी तरह से लालन-पालन करना, दाम्पत्य प्रेम और यूथप्रेम दिखाना, यह सब वासना विस्तार और स्वार्थभावके केन्द्र विस्तारका लक्षण पशु पक्षियोंमें देखनेमें आता है। तदनन्तर मनुष्ययोनिमें आकर इसका विशेष विकाश होता है। मनुष्य सामाजिक जीव है। प्रत्येक मनुष्य अपनेको समाजका अङ्ग-प्रत्यङ्ग समझता है। पारिवारिक जीवनके साथ ही साथ मनुष्यकी अहंता, ममता या तन्मूलिका वासना अपने केन्द्रकी परिधिको बढ़ाती जाती है। तदनुसार सुख दुःखकी परिधि भी बढ़ जाया करती है। बालकपनमें सुख दुःख व्यष्टिगत रहनेपर भी विवाहके अनन्तर प्रथमतः पत्नीसे और क्रमशः पुत्र कन्यामें भी वह भाव बँटजाता है। मनुष्य स्वयं भूखा रहकर भी पुत्र, कन्या या स्त्री-को खिलाकर सुख लाभ करता है। पुत्र कन्याको भूखा देखकर भी वह दुःखी होता है। इससे सिद्ध हुआ कि, स्त्री पुत्र आदिके साथ अपनी अहंताको उसने मिला दिया है एवम् उसकी वासना उदार और विस्तृत हो गयी है। इस तरह अपनी मलिन स्वार्थमय वासनाको मनुष्य शुद्ध करता हुआ समस्त परिवारमें उसे फैलाता है। तदनन्तर मनुष्य केवल अपने परिवारके साथ ही स्नेह सम्बन्ध न रखकर अपने ग्राम या नगरके साथ आत्मीयता स्थापन करता है। उस समय समस्त ग्राम या नगरके मनुष्योंके सुख दुःखके साथ अपने सुख दुःखको मिलाता है। अपनेको उनके सुखसे सुखी और उनके दुःखसे दुःखी मानता है। तदनन्तर समाजके साथ अपना सम्बन्ध बढ़ाकर समाजकेलिये स्वार्थत्याग करता है। समाजके सुखकेलिये ही वह पुरुषार्थ करता है। समाजके सुखमें सुखी तथा दुःखों में दुःखी होता है। तदनन्तर अपनी जाति और देशमें अपने ममत्वका विस्तार करता है। जाति और देशकी सेवा करके अपनेको धन्य मानता है। देश और जातिकेलिये जीवन अर्पण करता है। यही सच्ची देशभक्ति है। देशभक्त मनुष्य देशके सुखसे सुखी और देशके दुःखसे दुःखी होता है। वह देश और जातिकेलिये सर्वस्व उत्सर्ग करदेता है। उस समय उसकी रुचि क्षुद्र विषयों या इन्द्रियसुखोंकी ओर नहीं रहती है। संसारके सुखके लिये वह स्वयं कष्ट झेलता है। उसे ही परम सुख समझता है और आनन्दका अनुभव करता है। उसकी सत्ताका विस्तार हो जाता है। उसकी स्वार्थ बुद्धि नष्ट हो जाती है और उसमें परार्थ बुद्धिका पूर्ण विकाश हो जाता है। ऐसा पवित्र आत्मा महापुरुष आध्यात्मिक जीवनमें भी बहुत ही उन्नति करता है। इस दशामें उससे देश और धर्मकेलिये जो कुछ कार्य होते हैं, वे सभी आध्यात्मिक कर्म ही हैं। देशमें ज्ञान, धर्म और चरित्र आदिकी समुन्नतिकेलिये ऐसे लोग सदैव तत्पर रहते हैं। चित्तकी छोटी वासनायें बिलकुल नष्ट होजाती हैं। समस्त संसारको वे भगवान्का रूप समझते लगते हैं। महात्मा कहलाते हैं। "वसुधैव कुटुम्बकं" ही उनका सिद्धान्त हो जाता है। उनका जीवन विश्वजीवनमय हो जाता है और उनका प्राण विश्वप्राण बन जाता है। उनसे जितने कर्म होते हैं, वे सभी जगत्कल्याणके लिये होते हैं। यही साधुकी साधुता है। योगीका आध्यात्मिक कर्मयोग है और सच्ची भगवत्सेवा है। भागवतमें लिखा है किः—

अहं सर्वेषु भूतेषु भूतात्माऽवस्थितः सदा ।
तमवज्ञाय मां मर्त्यः कुरुतेऽर्चाविडम्बनम् ॥
यो मां सर्वेषु भूतेषु सन्तमात्मानमीश्वरम् ।
हित्वार्चां भजते मौढ्यात्भस्मन्येव जुहोति सः ॥
द्विषतः परकाये मां मानिनो भिन्नदर्शिनः ।
भूतेषु बद्धवैरस्य न मनः शान्तिमृच्छति ॥
अथ मां सर्वभूतेषु भूतात्मानं कृतालयम् ।
अर्हयेद्दानमानाभ्यां मैत्र्याऽभिन्नेन चक्षुषा ॥
मनसैतानि भूतानि प्रणमेद्बहुमानयन् ।
ईश्वरो जीवकलया प्रविष्टो भगवानिति ॥

समस्त भूत समूहमें एक भूतात्मारूपसे भगवान् विराजमान हैं । उनकी अवज्ञा करके पूजा करना विडम्बनामात्र है । समस्त भूतोंमें व्याप्त ईश्वरभावका परित्याग करके केवल अर्चनाभक्ति भस्ममें आहुति देनेके समान निष्फल है । ईश्वर सर्वत्र विद्यमान है । दूसरे शरीरमें द्वेषकरना, भेद-देखना ईश्वरकी व्यापकतामें अविश्वास है । भूतोंमें वैरभाव रखनेवाले ऐसे पुरुषके चित्तमें शान्ति नहीं होती है । इसलिये प्राणिमात्रमें मित्रभाव रखकर सर्वव्यापी परमात्माकी पूजा करनी चाहिये । ईश्वर जीवरूपी कलासे सकल भूतोंमें निवास करते हैं । इसलिये बहुत सम्मानके साथ भगवद्भावसे प्राणिमात्रको मन ही मन प्रणाम करना चाहिये ।

ऋषियोंका जीवन ऐसा ही था । उनकी विभूति परोपकारकेलिये ही थी । उनकी चिन्ता परोपकारमें ही लगी रहती थी । उनकी ज्ञानशक्ति समस्त संसारके अज्ञानान्धकारको नष्ट करती थी । उन्हींकी कृपा है कि, आज भी भारत निर्धन होनेपर भी ज्ञानधनसे धनी है और जगत्में गुरुवत् पूज्य है । इस प्रकार भारतीय ऋषि देश, जाति और संसारके कल्याणमें रत रहा करते थे । ज्ञानकी ज्योतिका विस्तार करनेके लिये वे गुरुकुलोंमें शिक्षणकी व्यवस्था करते थे । आश्रमोंमें आचारकी दीक्षा देते थे । चेतनाके आवरणको उन्होंने तोड़ा । मन्त्रोंका दर्शन किया । पुराणोंका निर्माण किया । यह उनके सार्वजनीन कार्य वस्तुतः आध्यात्मिक कार्य हैं ।

विहित कर्म पुनः दो भेदोंमें विभक्त हैं:—सकाम और निष्काम । सकाम कर्मके साथ वासनाका सम्बन्ध बना रहता है । फलतः उससे मुक्ति नहीं होती है । जिस वासनाको लेकर हम कर्म करते हैं, कर्मकी सिद्धिमें उसी कामनाका फल भोग होता है । वेदों और शास्त्रोंमें ऐसे बहुतसे कर्मोंका विधान है । उनके फलोंके भी वर्णन हैं । गीता दो गतियोंका निर्देश करती है । वे दोनों सकाम और निष्काम कर्मकी परिणाम ही हैं । सकाम कर्मका फल धूमयानगति है । निष्काम कर्मके फलसे देवयानगति मिलती है । श्रीगीतामें लिखा है कि:—

अग्निर्ज्योतिरहः शुक्लः षण्मासा उत्तरायणम् ।
तत्र प्रयाता गच्छन्ति ब्रह्म ब्रह्मविदो जनाः ॥
धूमो रात्रिस्तथा कृष्णः षण्मासा दक्षिणायनम् ।
तत्र चान्द्रमसं ज्योतिर्योगी प्राप्य निवर्त्तते ॥
शुक्लकृष्णे गती ह्येते जगतः शाश्वते मते ।
एकया यात्यनावृत्तिमन्ययाऽवर्त्तते पुनः ॥

जो क्रमशः अग्न्यभिमानी, ज्योतिरभिमानी, दिवाभिमानी, शुक्लपक्षाभिमानी और उत्तरायणके षण्मासाभिमानी देवताओंका अवलम्बन करके देवयानसे गमन करते हैं, वे ब्रह्मविद् व्यक्ति ब्रह्मरूप हो जाते हैं । वे पुनः जन्म ग्रहण नहीं करते हैं । जो क्रमशः धूमाभिमानी, रात्र्यभिमानी, कृष्णपक्षाभिमानी और दक्षिणायनके छः मासोंके अभिमानी देवताओंको अवलम्बन कर पितृयानसे गमन करते हैं, वे योगीगण चन्द्रलोक प्राप्त करते हैं । उन्हें पुनः पृथिवी पर जन्म लेना पड़ता है । इन दोनों गतियोंको शुक्लगति और कृष्णगति कहते हैं । जगत्‌में मनुष्यमात्रकी ये दो अनादि गतियाँ हैं । इनमें एकसे अपुनरावृत्ति और दूसरीसे पुनरावृत्ति अवश्यम्भावी है ।

धूमयान या पितृयान या दक्षिणायन गति प्राप्त कर मनुष्य किसी ऊद्‌र्ध्वलोकमें जाता तो है किन्तु वासनामय स्वकर्मानुरूप फल भोग करके पुनः संसारमें लौटकर आ जाता है । श्रीगीताजीमें लिखा है कि :—

त्रैविद्या मां सोमपाः पूतपापा,
यज्ञैरिष्ट्वा स्वर्गतिं प्रार्थयन्ते ।
ते पुण्यमासाद्य सुरेन्द्रलोक,
मश्नन्ति दिव्यान्दिवि देवभोगान् ॥
ते तं भुक्त्वा स्वर्गलोकं विशालं
क्षीणे पुण्ये मर्त्यलोकं विशन्ति ।
एवं त्रयीधर्ममनुप्रपन्नाः
गतागतं कामकामा लभन्ते ॥

कुछ त्रिवेदवित् पण्डित भी कामनाके वशीभूत होते हैं । वे सोमपानपूर्वक नाना प्रकारके यज्ञोंका अनुष्ठान करते तथा स्वर्गकी प्रार्थना करते हैं । वे पापोंसे छूट जाते हैं । उन्हें पवित्र देवलोककी प्राप्ति हो जाती है । स्वर्गराज्यमें वे नाना प्रकारके दिव्य देवभोगोंका उपभोग करते हैं, किन्तु वे भोग चिरस्थायी नहीं होते हैं । वे लोग बहुत समय तक उस सुविशाल स्वर्गलोकको भोगकर पुण्यका क्षय होनेपर पुनः इस मर्त्यलोकमें जन्म ग्रहण करते हैं । वैदिक कर्मोंका अनुष्ठान करनेपर भी वे सकामकर्मी पुरुष जन्ममरणरूप मार्गको ही प्राप्त करते हैं ।

सकाम कर्मसे पुनरावृत्ति नहीं छूटती है। संसारचक्रमें घटीयन्त्रवत् घूमना बना ही रहता है। इसलिये शास्त्रोंमें सकाम कर्मोंकी गणना उत्तम कर्मोंमें नहीं होती है। यथा :—

प्लवा ह्येते अदृढा यज्ञरूपा,
अष्टादशोक्तमवरं येषु कर्म।
एतच्छ्रेयो येऽभिनन्दन्ति मूढा,
जरामृत्युं ते पुनरेवाऽभियन्ति॥
अविद्यायां बहुधा वर्त्तमाना,
वयं कृतार्था इत्यभिमन्यन्तिबालाः।
यत्कर्मिणो न प्रवेदयन्ति रागा,
त्तेनातुराः क्षीणलोकाश्च्यवन्ते॥
इष्टापूर्तं मन्यमाना वरिष्ठं,
नान्यच्छ्रेयो वेदयन्ते प्रमूढाः।
नाकस्य पृष्ठे ते सुकृतेऽनुभू,
त्वेमं लोकं हीनतरं चाविशन्ति॥

अष्टादश हीनफलप्रद कर्मोंका जिसमें अनुष्ठान होता है, ऐसा यज्ञरूपी प्लव (भेलक, नाव) दृढ़ नहीं होता है। वह निश्चितरूपमें विनाशशील है। जो मूढ़ पुरुष इसे श्रेयस्कर समझता है, उसको जरामृत्युके बन्धनमें आना पड़ता है। अविद्याके द्वारा बुरी तरह ग्रस्त होनेके कारण बालबुद्धि मूढ़लोग अपनेको कृतार्थ समझते हैं। सकाम कर्मी लोग आसक्तिके कारण तत्त्व निर्णय करनेमें असमर्थ होते हैं। कर्मविपाकसे स्वर्गादि लोकोंमें सुख भोग करके भोगके अन्तमें दुःखितचित्त होकर उन उन्नतलोकोंसे च्युत हो जाते हैं। अत्यन्त मूढ़लोग इष्ट व पूर्त्त कर्मोंको ही सर्वश्रेष्ठ मानते हैं। इनसे श्रेष्ठ कर्मोंको वे जानते ही नहीं हैं। वे पुण्यके द्वारा प्राप्त स्वर्गलोकमें कर्मफल भोगकर मर्त्यलोक अथवा इससे भी किसी हीनलोकमें जाते हैं।

इस तरह संसारमें भोगकी अनित्यता और तुच्छताका ध्यान रखना चाहिये। परलोकसे भी पतन होता ही है। अतः वह भी अकिञ्चित्कर है, यह समझना चाहिये। वैराग्यका अवलम्बन कर निष्काम कर्मानुष्ठानमें मनुष्यको प्रवृत्त होना चाहिये। श्रुतिमें कहा है कि:—

"तद्यथेह कर्मचितो लोकः क्षीयते,
एवमेवामुत्र पुण्यचितो लोकः क्षीयते"।
"परीक्ष्य लोकान्कर्म्मचितान्ब्राह्मणो
निर्वेदमायान्नास्त्यकृतः कृतेन"।

जैसे इस संसारमें कर्मकेद्वारा प्राप्त लोक क्षय होजाता है, ऐसे ही स्वर्गमें भी पुण्यकेद्वारा प्राप्त लोक क्षीण हो जाता है। तत्त्वज्ञानी ब्राह्मण कर्मकेद्वारा प्राप्य लोकसमूहके मिथ्यात्वको परीक्षाकेद्वारा जानकर वैराग्य अवलम्बन करते हैं क्योंकि उनको विदित होजाता है कि, कर्मकेद्वारा आत्यन्तिक दुःखनाश और मुक्ति नहीं होसकती है। श्रुतिमें भी लिखा है यथाः—

पुत्रैषणायाः वित्तैषणायाः लोकैषणायाः व्युत्थायाऽथ
भिक्षाचर्यं चरन्ति।

पुत्रकी इच्छा, धनकी इच्छा और यशकी इच्छा, इन तीनोंसे अलग होकर मनुष्य पूर्ण संन्यासी बनते हैं। इस प्रकार वासनाशून्य और वैराग्यवान् संन्यासी निष्काम कर्मयोगकेद्वारा उत्तरायण गतिको प्राप्त होते हैं। यथा मुण्डकोपनिषत् मेंः—

तपःश्रद्धे ये ह्युपवसन्त्यरण्ये,
शान्ता विद्वांसो भिक्षाचर्यं चरन्तः।
सूर्यद्वारेण ते विरजाः प्रयान्ति,
यत्रामृतः स पुरुषो ह्यव्ययात्मा॥
सम्प्राप्यैनमृषयो ज्ञानतृप्ताः,
कृतात्मानो वीतरागाः प्रशान्ताः।
ते सर्वगं सर्वतः प्राप्य धीराः,
युक्तात्मानः सर्वमेवाविशन्ति॥

जो शान्त संन्यासी अथवा विद्वान् गृहस्थ तप व श्रद्धासे युक्त व निवृत्तिसेवी होकर भिक्षान्नकेद्वारा उदरपूर्त्ति करते हुए अरण्यमें वास करते हैं, उनको उत्तरायण-गति प्राप्त होती है। ऐसे सात्त्विक पुरुष अव्यय हिरण्यगर्भके लोकमें जाते हैं। वहाँसे उनकी मुक्ति होती है। यह क्रमोद्र्ध्वगति है। इसके सिवाय और एक गति है, जिसको सहज गति कहते हैं, जिसके लिये द्वितीय मन्त्र कहा गया है। इसमें इहलोकमें ही मुक्ति होती है। ज्ञानतृप्त ऋषिलोग परमात्माको यहीं जानकर परितृप्त, वीतराग और प्रशान्त होजाते हैं। वे सर्वव्यापी परमात्माको पूर्णरूपसे जानकर अपनी सत्ताको उसी विराट्सत्तामें विलीन करके विदेहमुक्ति लाभ करते हैं। इसी तरहसे निष्काम कर्मके फलसे अन्तमें ज्ञानलाभ होकर मुक्तिपद प्राप्त होता है। अतः सर्वथा सिद्ध हुआ कि, कर्मके अधिकारसमूह बहुत ही अद्भुत रहस्योंसे पूर्ण हैं और उनकी शक्तियाँ महान् हैं।

तीन गुणोंके अनुसार प्रत्येक कर्म तीन प्रकारका होता है। कर्मविज्ञानपर बहुतही विचार करके श्रीभगवान्ने भी गीताजीमें इसीलिये गुणके तारतम्यसे त्रिविधयज्ञ, त्रिविधकर्म और त्रिविधकर्त्ताका लक्षण वर्णन किया है। यज्ञके लक्षण यथाः—

अफलाकाङ्क्षिभिर्यज्ञो विधिदृष्टो य इज्यते ।
यष्टव्यमेवेति मनः समाधाय स सात्त्विकः ॥

अभिसन्धाय तु फलं दम्भार्थमपि चैव यत् ।
इज्यते भरतश्रेष्ठ ! तं यज्ञं विद्धि राजसम् ॥

विधिहीनमसृष्टान्नं मन्त्रहीनमदक्षिणम् ।
श्रद्धाविरहितं यज्ञं तामसं परिचक्षते ॥

फलकी इच्छाको त्यागकर, यज्ञ करना चाहिये । इस बुद्धिसे कर्त्तव्य मानकर और वेदोक्त विधिपूर्वक संयत होकर, जो यज्ञ किया जता है, उसे सात्त्विक यज्ञ कहते हैं । फलप्राप्तिकी इच्छासे किंवा दम्भसे जो विधिपूर्वक याग कियाजाता है, वह राजस यज्ञ है । विधिरहित, मन्त्र दक्षिणा और श्रद्धासे रहित तथा अन्नदानरहित जो यज्ञ कियाजाय उसे तामस यज्ञ कहते हैं ।

कर्मके लक्षण । यथाः—

नियतं सङ्गरहितमरागद्वेषतः कृतम् ।
अफलप्रेप्सुना कर्म यत्तत्सात्त्विकमुच्यते ॥

यत्तु कामेप्सुना कर्म साहंकारेण वा पुनः ।
क्रियते बहुलायासं तद्राजसमुदाहृतम् ॥

अनुबन्धं क्षयं हिंसामनपेक्ष्य च पौरुषम् ।
मोहादारभ्यते कर्म यत्तत्तामसमुच्यते ॥

फलाकाङ्क्षा, आसक्ति और रागद्वेष रहित एवं स्ववर्णाश्रमके अनुसार अनुष्ठित कर्म सात्त्विक है । फलकी आकाङ्क्षा, अहङ्कार और विशेष आयासकेद्वारा अनुष्ठित कर्म राजसिक हैं । भावी शुभाशुभ, धनक्षय, परपीड़ा और शक्तिका विचार न करके मोहके वशवर्त्ती होकर जो कर्म किया जाता है, उसे तामसिक कर्म कहते हैं ।

कर्त्ताके लक्षण । यथाः—

मुक्तसङ्गोऽनहंवादी धृत्युत्साहसमन्वितः ।
सिद्ध्यसिद्ध्योर्निर्विकारः कर्त्ता सात्त्विक उच्यते ॥

रागी कर्मफलप्रेप्सुर्लुब्धो हिंसात्मकोऽशुचिः ।
हर्षशोकान्वितः कर्त्ता राजसः परिकीर्तितः ॥

अयुक्तः प्राकृतः स्तब्धः शठो नैष्कृतिकोऽलसः ।
विषादी दीर्घसूत्री च कर्त्ता तामस उच्यते ॥

आसक्तिरहित, कर्तृत्वाभिमानरहित, धृति और उत्साहसे युक्त एवं सिद्धि और असिद्धिमें समभावापन्न कर्त्ता सात्त्विक है। विषयासक्त, फलाकाङ्क्षी, लोभी, हिंसक, अशुचि और हर्ष व विषादसे युक्त कर्त्ता राजसिक है। अयुक्त, विवेकहीन, अविनयी, शठ, दूसरोंका अपमान करनेवाला, आलसी, विषादग्रस्त और दीर्घसूत्री कर्त्ता तामसिक हैं।

श्रीभगवान् मनुजीने अपनी संहिताके १२ वें अध्यायमें इस कर्मरहस्यपर बहुत विचार किया है। यथाः—

शुभाऽशुभफलं कर्म मनोवाग्देहसम्भवम्।
कर्मजा गतयो नृणामुत्तमाऽधममध्यमाः॥

शरीर, मन और वचनसे जो शुभाऽशुभ कर्म किये जाते हैं, उन कर्मोंके अनुसार ही लोकमें मनुष्योंको उत्तम, मध्यम तथा अधम गति प्राप्त होती है।

तस्येह त्रिविधस्याऽपि त्र्यधिष्ठानस्य देहिनः।
दशलक्षणयुक्तस्य मनो विद्यात्प्रवर्त्तकम्॥

देहधारी जीवके अन्तःकरणको ही तन मन और वचनके आश्रित उत्तम मध्यम तथा अधम कर्मोंका प्रवर्त्तक जाने। यह तीन प्रकारके कर्म नीचे लिखे दश लक्षणोंसे युक्त हैं:—

परद्रव्येष्वभिध्यानं मनसाऽनिष्टचिन्तनम्।
वितथाऽभिनिवेशश्च त्रिविधं कर्म मानसम्॥

पराया धन अन्यायसे लेनेकी इच्छा, मनसे अनिष्ट चिन्ता, "परलोक नहीं है" "शरीर ही आत्मा है" ऐसा मिथ्याभिनिवेश, यह तीन प्रकारके अशुभदायक मानस कर्म हैं।

पारुष्यमनृतं चैव पैशुन्यं चापि सर्वशः।
असम्बद्धप्रलापश्च वाङ्मयं स्याच्चतुर्विधम्॥

कठोर वचन, मिथ्या बोलना, परोक्षमें दूसरोंका दोष कहना और असम्बद्ध प्रलाप यह चार वाचिक अशुभ कर्म हैं।

अदत्तानामुपादानं हिंसा चैवाऽविधानतः।
परदारोपसेवा च शारीरं त्रिविधं स्मृतम्॥

विना दिये हुए धनका लेना, अवैध हिंसा और परायी स्त्रीसे सम्बन्ध, यह तीन शरीरके अशुभ कर्म हैं।

मानसं मनसैवायमुपभुङ्क्ते शुभाशुभम्।
वाचा वाचाकृतं कर्म कायेनैव च कायिकम्॥

मनसे सुकर्म वा दुष्कर्म करनेपर सुकर्मका फल सुख और दुष्कर्मका फल दुःख मनसे ही भोगता है। ऐसे ही वाणीसे किये हुए कर्मका फल वाणीसे और शरीरसे किये हुए कर्मका फल शरीरसे भोगता है।

शरीरजैः कर्मदोषैर्याति स्थावरतां नरः।
वाचिकैः पक्षिमृगतां मानसैरन्त्यजातिताम्॥

यदि मनुष्य शरीरसे अशुभ कर्म करे तो, स्थावर योनि पाता है। वाणीके अशुभ कर्मोंसे पक्षीकी योनि वा पशुकी योनि पाता है और मनके अशुभ कर्मोंसे अन्त्यज योनि पाता है।

यद्याचरति धर्मं स प्रायशोऽधर्ममल्पशः।
तैरेव चाऽवृत्तो भूतैः स्वर्गे सुखमुपाश्नुते॥

जीव यदि मनुष्य शरीरमें धर्म अधिक और अधर्म बहुत थोड़ा करे, तो दिव्यशरीरधारी होकर स्वर्गलोकमें सुख अनुभव करता है।

यदि तु प्रायशोऽधर्मं सेवते धर्ममल्पशः।
तैर्भूतैः स परित्यक्तो यामीः प्राप्नोति यातनाः॥

यदि अधर्म अधिक और धर्म थोड़ा हो तो मृत्युके बाद यमलोकमें यातना प्राप्त करता है।

यामीस्ता यातनाः प्राप्य स जीवो वीतकल्मषः।
तान्येव पञ्चभूतानि पुनरप्येति भागशः॥

जीव यमलोकमें दुःख भोगकर निष्पाप हो, अपने कर्मोंके अनुसार फिर पृथिव्यादि पञ्चमहाभूतोंका बना हुआ मनुष्य आदिका शरीर पाता है।

एता दृष्ट्वाऽस्य जीवस्य गतीः स्वेनैव चेतसा।
धर्मतोऽधर्मतश्चैव धर्मे दध्यात्सदा मनः॥

धर्म और अधर्मसे जीवकी इस प्रकार गतियोंको अपने ही चित्तमें विचारकर सदा धर्ममें ही मन लगावे।

सत्त्वं रजस्तमश्चैव त्रीन् विद्यादात्मनो गुणान्।
यैर्व्याप्येमान् स्थितो भावान्महान् सर्वानशेषतः॥

सत्त्व रज और तम इन तीनोंको महत्तत्त्वरूप आत्माके गुण जाने, जिन गुणों से व्याप्त हुआ महत्तत्त्व, स्थावर जङ्गमरूप सकल पदार्थोंको व्याप्त करके स्थित है।

यो यदेषां गुणो देहे साकल्येनातिरिच्यते।
स तदा तद्गुणप्रायं तं करोति शरीरिणम्॥

यद्यपि सकल शरीरधारी इन तीनों गुणोंसे युक्त हैं तथापि इन तीनों गुणोंमेंसे जो गुण अधिक होता है, वह गुण उस शरीरधारीको उस गुणकी अधिकताके लक्षणोंसे युक्त करता है।

सत्त्वं ज्ञानं तमोऽज्ञानं रागद्वेषौ रजः स्मृतम्।
एतद्व्याप्तिमदेतेषां सर्वभूताश्रितं वपुः॥

ज्ञान सत्त्वगुणका लक्षण है। उसके विपरीत अज्ञान तमोगुणका लक्षण है, रागद्वेषको रजोगुणका स्वरूप कहा है। इन सत्त्वादि गुणोंका यह ज्ञानादि लक्षण सकल प्राणियोंमें व्याप्त है।

तत्र यत्प्रीतिसंयुक्तं किंचिदात्मनि लक्षयेत्।
प्रशान्तमिव शुद्धाभं सत्त्वं तदुपधारयेत्॥

आत्मामें प्रीतियुक्त प्रकाशरूप जो कुछ शान्तभाव अनुभवमें आवे, उसको सत्त्वगुण जाने।

यत्तु दुःखसमायुक्तमप्रीतिकरमात्मनः।
तद्रजोऽप्रतिघं विद्यात् सततं हारि देहिनाम्॥

जो भाव दुःखसे युक्त एवं आत्माका अप्रीतिकर हो और सदा शरीरधारियोंको विषयभोगकी इच्छा उत्पन्न करे, वह दुर्निवार शत्रु रजोगुण है।

यत्तु स्यान्मोहसंयुक्तमव्यक्तं विषयात्मकम्।
अप्रतर्क्यमविज्ञेयं तमस्तदुपधारयेत्॥

जो मोहसे युक्त हो, जिसमें विषयका प्रकाश न हो, जो विषयात्मक हो और जो विचार व ज्ञानकोटिसे नीचे हो, उसको तमोगुण कहते हैं।

त्रयाणामपि चैतेषां गुणानां यः फलोदयः।
अग्र्यो मध्यो जघन्यश्च तं प्रवक्ष्याम्यशेषतः॥

इन तीनों गुणोंका जो उत्तम मध्यम और अधम फल उत्पन्न होता है, उसको पृथक् पृथक् कहते हैं।

वेदाऽभ्यासस्तपो ज्ञानं शौचमिन्द्रियनिग्रहः।
धर्मक्रियात्मचिन्ता च सात्त्विकं गुणलक्षणम्॥

वेदका अभ्यास, तप, ज्ञान, शौच, जितेन्द्रियता, धर्मानुष्ठान और परमात्माका चिन्तन, यह सत्त्वगुणके कार्य्योंके लक्षण हैं।

आरम्भरुचिताऽधैर्य्यमसत्कार्य्यपरिग्रहः।
विषयोपसेवा चाऽजस्रं राजसं गुणलक्षणम्॥

फलकामनासे कर्मानुष्ठानमें रुचि होना, अधीरता, लोक व शास्त्रविरुद्ध कार्यों-का आचरण, अत्यन्त विषयोपभोग, इनको रजोगुणका कार्य्य जाने।

लोभः स्वप्नोऽधृतिः क्रौर्य्यं नास्तिक्यं भिन्नवृत्तिता।
याचिष्णुता प्रमादश्च तामसं गुणलक्षणम्॥

लोभ, निद्रालुता, अधीरता, क्रूरता, नास्तिकता, आचारभ्रष्टता, माँगनेकी प्रवृत्ति व प्रमाद, ये सब तमोगुणीके लक्षण हैं।

त्रयाणामपि चैतेषां गुणानां त्रिषु तिष्ठताम्।
इदं सामासिकं ज्ञेयं क्रमशो गुणलक्षणम्॥

भूत भविष्यत् वर्त्तमान तीनों कालोंमें रहनेवाले इन तीनों ही गुणोंका यह आगे क्रमसे कहा हुआ संक्षेपसे लक्षण जानना चाहिये।

यत्कर्म्म कृत्वा कुर्व्वंश्च करिष्यंश्चैव लज्जति।
तज्ज्ञेयं विदुषा सर्व्वं तामसं गुणलक्षणम्॥

जिन कर्मोंको करके, करतेहुए, और आगेको करनेकी इच्छा होनेपर लज्जा आवे, उन सबको विद्वान् तमोगुणी कर्म्मका लक्षण कहते हैं।

येनाऽस्मिन्कर्म्मणा लोके ख्यातिमिच्छति पुष्कलाम्।
स च शोचत्यसम्पत्तौ तद्विज्ञेयं तु राजसम्॥

जो कर्म्म इस लोकमें बहुत प्रसिद्धिकेलिये किया जाय और जिसके सिद्ध न होनेसे दुःख हो, उसको रजोगुणलक्षण कार्य्य कहते हैं।

यत्सर्वेणेच्छति ज्ञातुं यन्न लज्जति चाऽऽचरन्।
येन तुष्यति चाऽऽत्माऽस्य तत्सत्त्वगुणलक्षणम्॥

जिस कर्म्मको सर्व्वथा जाननेकी इच्छा हो, जिसके करते हुए लज्जा न हो और जिस कर्म्मके करनेसे आत्माको सन्तोष हो, उसको सत्त्वगुणका लक्षण जाने।

तमसो लक्षणं कामो रजसस्त्वर्थ उच्यते।
सत्त्वस्य लक्षणं धर्मः श्रैष्ठ्यमेषां यथोत्तरम्॥

तमोगुणका लक्षण काम, रजोगुणका लक्षण अर्थपरायणता और सत्त्वगुणका लक्षण धर्म्मपरायणता है। इनमें उत्तरोत्तर श्रेष्ठ है।

येन यांस्तु गुणेनैषां संसारान् प्रतिपद्यते।
तान्समासेन वक्ष्यामि सर्व्वस्याऽस्य यथाक्रमम्॥

इन सत्त्वादिगुणोंमेंसे जिस गुणके द्वारा अपने कर्म्मसे जीव जिन गतियोंको प्राप्त होता है, सो संक्षेपसे कहते हैं।

देवत्वं सात्त्विका यान्ति मनुष्यत्वं च राजसाः ।
तिर्य्यक्त्वं तामसा नित्यमित्येषां त्रिविधा गतिः ॥
त्रिविधा त्रिविधैषा तु विज्ञेया गौणिकी गतिः ।
अधमा मध्यमाऽग्रया च कर्म्मविद्याविशेषतः ॥

सत्त्वगुणी मनुष्य देवत्वको, रजोगुणी मनुष्यत्वको और तमोगुणी तिर्य्यक् योनिको प्राप्त करते हैं ।

यह जो सत्त्वादि गुणोंसे तीन तरहकी गति कही गयी है, यह भी पुनः कर्म्म और ज्ञानके भेदसे तीन तीन भागमें विभक्त है। ( यथाः—अधम सात्त्विक, मध्यम सात्त्विक, उत्तम सात्त्विक, अधम राजसिक, मध्यम राजसिक, उत्तम राजसिक, अधम तामसिक, मध्यम तामसिक, उत्तम तामसिक इत्यादि )

इन्द्रियाणां प्रसङ्गेन धर्म्मस्याऽसेवनेन च ।
पापान्संयाति संसारानविद्वांसो नराधमाः ॥
यथा यथा विषेवन्ते विषयान्विषयात्मकाः ।
तथा तथा कुशलता तेषां तेषूपजायते ॥
तेऽभ्यासात्कर्मणां तेषां पापानामल्पबुद्धयः ।
संप्राप्नुवन्ति दुःखानि तासु तास्विह योनिषु ॥
तामिस्रादिषु चोग्रेषु नरकेषु विवर्त्तनम् ।
असिपत्रवनादीनि बन्धनच्छेदनानि च ॥
संभवाँश्च वियोनीषु दुःखप्रायासु नित्यशः ।
शीततापाभिघाताँश्च विविधानि भयानि च ॥
असकृद्गर्भवासेषु वासं जन्म च दारुणम् ।
बन्धनानि च कष्टानि परप्रेष्यत्वमेव च ॥
बन्धुप्रियवियोगाँश्च संवासं चैव दुर्जनैः ।
द्रव्यार्जनञ्च नाशञ्च मित्राऽमित्रस्य चार्जनम् ॥
जराञ्चैवाऽप्रतीकारां व्याधिभिश्चोपपीडनम् ।
क्लेशाँश्च विविधाँस्ताँस्तान् मृत्युमेव च दुर्ज्जयम् ॥
यादृशेन तु भावेन यद्यत्कर्म निषेवते ।
तादृशेन शरीरेण तत्तत्फलमुपाश्नुते ॥

इन्द्रियोंकी विषयमें आसक्ति और धर्मसेवाके अभावसे नराधम मूर्खोंकी अधोगति होती है। विषयी लोग जिन विषयोंमें इन्द्रियोंको लगाते हैं, उन्हीं विषयोंमें

इन्द्रियासक्ति पैदा होती जाती है। इसके फलसे इहलोकमें बहुत दुःख और परलोकमें भीषण तामिस्र, असिपत्रवन आदि नरक-दुःख प्राप्त होता है। दुःखपूर्ण नीचयोनिमें जन्म, शीत ताप आदि बहुत प्रकारके भय, बारम्बार गर्भवास, अत्यन्त कष्टके साथ जन्म, बन्धनादिका दुःख, दूसरोंका दासत्व, बन्धु व प्रियजनोंका वियोग, दुर्जनोंके साथ सङ्ग, अर्थ-प्राप्तिका कष्ट, प्राप्त अर्थोंका नाश, दुःख, मित्र-प्राप्तिका कष्ट, शत्रुओंसे दुःख, निरुपाय जरा, रोगोंसे पीड़न, क्षुधा पिपासादि बहु प्रकार कष्ट, दुर्निवार मृत्यु इत्यादि अनन्त प्रकारके दुःख पापियोंको भोगने पड़ते हैं। जिस जिस भावमें जो जो कर्म किया जाता है, उसका फल उसी भावके अनुसार शरीर धारण करके प्राप्त होता है।

प्रवृत्तिमार्गके कर्मोंका फल बताकर अब श्री भगवान् मनुजी निवृत्तिमार्गीय कर्मोंका वर्णन करते हैं।

वेदाऽभ्यासस्तपो ज्ञानमिन्द्रियाणाञ्च संयमः।
अहिंसा गुरुसेवा च निश्रेयसकरं परम्॥
सर्वेषामपि चैतेषामात्मज्ञानं परं स्मृतम्।
तद्ध्यग्र्यं सर्वविद्यानां प्राप्यते ह्यमृतं ततः॥
षण्णामेषां तु सर्वेषां कर्मणां प्रेत्य चेह च।
श्रेयस्करतरं ज्ञेयं सर्वदा कर्म वैदिकम्॥
वैदिके कर्मयोगे तु सर्वाण्येतान्यशेषतः।
अन्तर्भवन्ति क्रमशस्तस्मिंस्तस्मिन् क्रियाविधौ॥
सुखाऽभ्युदयिकञ्चैव नैःश्रेयसिकमेव च।
प्रवृत्तं च निवृत्तञ्च द्विविधं कर्म वैदिकम्॥
इह चाऽमुत्र वा काम्यं प्रवृत्तं कर्म कीर्त्यते।
निष्कामं ज्ञानपूर्वं तु निवृत्तमुपदिश्यते॥
प्रवृत्तं कर्म संसेव्य देवानामेति साम्यताम्।
निवृत्तं सेवमानस्तु भूतान्यत्येति पञ्च वै॥
सर्वभूतेषु चाऽऽत्मानं सर्वभूतानि चाऽऽत्मनि।
समं पश्यन्नात्मयाजी स्वाराज्यमधिगच्छति॥

वेदाभ्यास, तपस्या, ज्ञान, इन्द्रियसंयम, अहिंसा और गुरुसेवा ये सब कर्म मोक्षके साधक हैं। इन सब मोक्षसाधन कर्मोंमेंसे आत्मज्ञान लाभ ही सबसे श्रेष्ठ है और सब विद्याओंमें प्रधान है। उसीसे मुक्ति होती है। इन छः कर्मोंमेंसे वेदाभ्यास कर्म ही सबसे श्रेयस्कर और सब कर्म ही उसके अन्तर्गत हैं। वैदिक कर्म दो प्रकारके हैं :—प्रवृत्त और निवृत्त। इह या परलोकके सुखकी कामनासे जो कर्म

होता है, वह प्रवृत्तकर्म है। ज्ञानमूलक निष्काम कर्म ही निवृत्तकर्म कहलाता है। प्रवृत्तकर्मके सम्यक्तया अनुष्ठान होनेसे देवताओंके समान भी बन सकते हैं और निवृत्तकर्मको अभ्यास करनेसे पञ्चभूतोंको अतिक्रम करके मोक्ष लाभ होता है। आत्मयज्ञशील महापुरुष सकल भूतोंमें आत्माको और आत्मामें सकल भूतोंको देखकर ब्रह्मपद प्राप्त करते हैं। यही कर्मयज्ञ की पूर्णाहुति है।

प्रथम समुल्लास का चतुर्थ अध्याय समाप्त।

—:०:—

# उपासना यज्ञ।

—०:※:—

परमात्माके सान्निध्यको प्राप्त करनेकेलिये शास्त्रोंमें जो जो उपाय बताये गये हैं, उनका नाम उपासना है। श्रुतिमें लिखा है कि:—

आत्मेत्येवोपासीत, तदात्मानमेवावेत्,
तमेव विदित्वाऽतिमृत्युमेति नाऽन्यः
पन्था विद्यतेऽयनाय ॥

परमात्माकी उपासना करनी चाहिये। उनको प्रसन्न करना चाहिये। उन्हींके स्वरूपके जाननेसे जीव मृत्युराज्यरूपी इस संसारको अतिक्रमण करसकता है। संसारसे निष्कृति लाभ करनेकेलिये और दूसरा कोई उपाय नहीं है।

प्रकृतिके राज्यमें इतनी अशान्ति क्यों है? अनन्त कोटि ग्रह उपग्रह शशि सूर्य और नक्षत्रोंको, अनन्त शून्यमें घुमाती हुई प्रकृति माता अनादि कालसे किस परम पुरुषके चरण कमलमें विलीन होनेके लिये निरन्तर भ्रमण कर रही है? जड़-जगत्में इतना चाञ्चल्य क्यों है? कौन सर्वव्यापी चेतनसत्ता समस्त ग्रह उपग्रहोंके बीच आकर्षण विकर्षणकी शृङ्खला बाँधकर सबको घुमारही है? उसी आकर्षण और और विकर्षणको जीव जगत्में रागद्वेष रूपसे प्रवाहित करके कौन अन्तर्यामी पुरुष, अनन्त कोटि जीवपूर्ण मायामय संसारको धारण कर रहे हैं? इन सब बातोंपर विचार करनेसे और सृष्टि लीलापर संयम करनेसे, मनीषी महात्माओंको अवश्य मालूम होगा कि, मानों उपासनाकी अनन्त नदियाँ सच्चिदानन्द समुद्रकी ओर प्रबल वेगसे वह रही हैं। मुण्डकोपनिषद् में लिखा है कि:—

यथा नद्यः स्पन्दमानाः समुद्रे
ऽस्तं गच्छन्ति नामरूपे विहाय।

तथा विद्वान्नामरूपाद्विमुक्तः
परात्परं पुरुषमुपैति दिव्यम् ॥

जिस प्रकार नदियाँ वहती हुई समुद्रमें मिलकर अपने पृथक् नाम आर सत्ताको त्याग करदेती हैं, उसी तरहसे ब्रह्मज्ञानी पुरुष नामरूपमयी मायासे विमुक्त होकर परब्रह्ममें विलीन होजाया करते हैं।

ब्रह्मसागरकेलिये यह तीर्थयात्रा केवल चेतन जगत्में ही नहीं, परन्तु जड़ चेतनात्मक प्रकृतिमें सर्वत्र यह भाव विद्यमान है। क्योंकि प्रत्येक चाञ्चल्यका लक्ष्य जब निश्चल होना है और प्रत्येक अशान्तिका लक्ष्य जब शान्ति प्राप्त करना है, तो निखिल जगत्की अशान्ति, शान्तिमय भगवान्के चरणकमलमें विलीन होनेकेलिये ही होगी, इसमें सन्देह क्या है ? प्रकृति परिणामिनी और त्रिगुणतरङ्गमयी होनेसे सदा ही चञ्चला है। इसलिये प्रकृतिकी कोई वस्तु निश्चल और आत्यन्तिकी शान्तिसे युक्त नहीं है। यह शान्ति प्रकृतिसे परे, प्रकृति राज्यके अधिकारसे अतीत विराजमान परमात्मामें ही है। इस लिये उसी शान्तिमय परमात्माके सान्निध्यको प्राप्त करनेकेलिये जो कुछ उपाय शास्त्रमें वर्णन किया गया है, उसे उपासना कहते हैं।

श्रीभगवान् सच्चिदानन्दके तीनों भावोंके सम्यक् परिज्ञान और उपलब्धिकेलिये ही भगवद्वाक्यरूपी वेदमें कर्मकाण्ड, उपासनाकाण्ड और ज्ञानकाण्डका वर्णन किया गया है। श्रीभगवान् सद्भाव, चिद्भाव और आनन्दभावसे पूर्ण हैं। कर्मके साथ जगत्का सम्बन्ध रहनेसे निष्काम कर्मयोगकेद्वारा अपनी सत्ताका विस्तार करते करते कर्मयोगी साधक किस तरह श्रीभगवान्की विराट् सत्तामें अपनी सत्ताको विलीन कर उनके सद्भावको उपलब्ध कर सकते हैं, सो पहले ही कहा गया है। ज्ञानकाण्डके साथ परमात्माकी चित्सत्ताका सम्बन्ध रहनेसे ज्ञानी पुरुष किस तरह ज्ञानके द्वारा अज्ञानको नष्ट करके परमात्माकी चित्सत्ताका अनुभव करसकते हैं, सो आगे बताया जायगा। प्रकृत विषय उपासनाका है। वेदके उपासनाकाण्डके साथ परमात्माके आनन्दभावका सम्बन्ध है। परमात्मा आनन्दके रूप हैं। वेदमें कहा है कि:—

"रसो वै सः" "आनन्दं ब्रह्मेति व्यजानात्"
"आनन्दरूपं परमं यद्विभाति" "आनन्दं
ब्रह्मणो विद्वान् न विभेति कुतश्च न।"

परमात्मा आनन्दरूप है। ब्रह्म आनन्दमय है। उसके आनन्दरूपके जाननेसे जीवका निखिल भय नष्ट होता है।

उसी आनन्दरूप भगवान्में ही संसारका सृष्टिस्थिति-प्रलय है। तैत्तिरीय उपनिषद्में लिखा है कि:—

आनन्दाद्ध्येव खल्विमानि भूतानि जायन्ते आनन्देन
जातानि जीवन्ति आनन्दं प्रयन्त्यभिविशन्तीति।

आनन्दसे ही समस्त भूतोंकी उत्पत्ति होती है। आनन्दकेद्वारा ही समस्त संसारकी रक्षा होती है और उसी आनन्दमय परमात्मामें ही सकल जीवोंका लय होता है।

श्रीभगवान्की आनन्दसत्ता सर्व्वव्यापिनी होनेसे संसारमें जो कुछ रस है, सबके मूलमें वही आनन्द विद्यामान है। केवल विकाश और आधारके भेदसे उसमें तारतम्य मालूम होता है। श्रीभगवान् रसके सागर हैं। उसी रससिन्धुसे विन्दु विन्दु लेकर जीव जगत्में अनन्त रसोंका विकाश हुआ है, पिताके चित्तमें जो पुत्रके लिये वात्सल्य रस, पुत्रके हृदयमें जो पिता माताके लिये श्रद्धारूप रस, पतिके चित्तमें जो पत्नीके लिये प्रेमरस, पत्नीके चित्तमें जो पतिकेलिये मधुररस, माताके चित्तमें जो पुत्रकेलिये स्नेहरस, मित्रकेचित्तमें जो मित्रकेलिये एकप्राणतारूप रस, शिष्यके चित्तमें जो गुरुके लिये शुद्ध श्रद्धारूप रस, भक्तके चित्तमें जो भगवान्केलिये भक्तिरस, ये सभी रस, रसरूप आनन्दकन्द सच्चिदानन्द श्रीभगवान्की आनन्दधारासे ही उत्पन्न हैं। जिस प्रकार माता श्रीगंगाजी श्रीविष्णुभगवान्के चरण कमलसे एक धारासे निकलती हुई शतधाराके प्रवाहसे समस्त त्रिलोकीको पवित्र कर रही हैं, उसी प्रकार श्रीभगवान्की आनन्दरूपिणी मन्दाकिनी, मायाके विलासरूपी संसारमें मायाके ही प्रभावसे भिन्न-भिन्न केन्द्रों में अनन्तभावसे प्रकाशित हो कहीं स्नेहरूपमें, कहीं श्रद्धा-रूपमें, कहीं प्रेमरूपमें, कहीं भक्तिरूपमें प्रकट होकर समस्त संसारको पवित्र कर रही है। इस आनन्दका विकाश दो प्रकारसे होता है। एक साक्षात् चित्के द्वारा चिदानन्द रूपसे और एक मायाकेद्वारा वैषयिक रसोंके रूपसे। संसारमें जितने वैषयिक रस हैं, वे सभी मायाके सम्बन्धसे ब्रह्मानन्दके ही प्रतिविम्ब हैं। साक्षात् सूर्यके प्रकाशके साथ, जलादिकोंमें प्रतिविम्बित सूर्यके प्रकाशका उतना ही अन्तर है, ऐसा समझसकते हैं। जिस प्रकार सूर्यका प्रकाश एक ही होनेपर भी मलिन वस्तुओंमें उसका प्रतिविम्ब नाममात्रको होता है और स्वच्छ पदार्थमें प्रतिविम्बका प्रकाश पूर्णतया होता है, उसी प्रकार परमात्माकी आनन्दसत्ताके, मायाके मलिन तामसिक पदार्थों केद्वारा प्रकटित होनेपर, शुद्ध आनन्द नहीं रहता, परन्तु मलिन विषय सुख कहलाता है और वो ही आनन्दसत्ता जब मायाके मलिन तामसिक राजसिक राज्यको छोड़कर शुद्ध सात्त्विक राज्यके द्वारा प्रकाशको प्राप्त होती है, तभी उसका यथार्थ स्वरूप ब्रह्मानन्दके रूपमें भक्तके चित्तकमलको प्रफुल्लित करता है। अतः यह सिद्धान्त हुआ कि, सकलरसके मूलमें रसरूप भगवान्की आनन्दसत्ता ही है। केवल गुणमयी मायाकी अलग अलग अवस्थाके अनुसार ही एक आनन्द बहुधा विषय सुखके रूपमें प्रकटित होकर संसारके जीवोंको मुग्ध करता है और जहाँ मायाकी सत्ता नहीं है, वहाँ ही शुद्ध पूर्णानन्दका प्रकाश है, जिसको उपासनाके द्वारा सिद्ध जीवन्मुक्त महापुरुष प्राप्त किया करते हैं।

विषय सुख और ब्रह्मानन्दका तत्त्व निर्णय करते समग्र विवर्त्तवादियोंने कहा है कि, विषय सुख ब्रह्मानन्दकी ही छायामात्र है। छायाको सत्य वस्तु समझकर प्रतिबिम्बको असली चीज मानकर जीव प्रतारित होता है। प्रकृतिके राज्यमें सुख

नामसे जो कुछ प्रतीत होता है, सो उसी आनन्दका ही आभासमात्र है, क्योंकि जब जगत् आनन्दसे ही उत्पन्न है, आनन्दका ही विवर्त्त है, तो उसी आनन्दके आभासके सिवाय सुख नाम करके कोई दूसरी चीज हो ही नहीं सकती। बृहदारण्यकोपनिषद्‌में लिखा है कि :—

**एषोऽस्य परमानन्द एतस्यैवानन्दस्यान्यानि भूतानि मात्रामुपजीवन्ति।**

यही ब्रह्माका परमानन्द है। अन्य जीवसमूह इसी आनन्दके ही अंशको लेकर संसारमें रहते हैं। पञ्चदशीमें लिखा है कि :—

**अथाऽत्र विषयानन्दो ब्रह्मानन्दांशरूपभाक्।**
**निरूप्यते द्वारभूतस्तदंशत्वं श्रुतिर्जगौ॥**
**एषोऽस्य परमानन्दो योऽखण्डैकरसात्मकः।**
**अन्यानि भूतान्येतस्य मात्रामेवोपभुञ्जते॥**

विषय सुख ब्रह्मानन्दका अंशरूप और द्वारस्वरूप है। ऐसा श्रुतिका भी सिद्धान्त है। परमात्माका जो शुद्ध आनन्द है, सो अखण्ड और एकरस है। जीव उसी आनन्दके अंशमात्रको भोग करता है। अद्वैत ब्रह्म-सिद्धिमें इस श्रौत सिद्धान्तको ही स्पष्ट करके लिखा गया है। यथा :—

**विषयसुखमपि स्वरूपसुखान्नातिरिच्यते, विषयप्राप्तौ सत्यामन्तर्मुखे मनसि स्वरूपसुखस्यैव प्रतिबिम्बना त्स्वाभिमुखे दर्पणे मुखप्रतिबिम्बवत्।**

विषय-सुख स्वरूपसुखके अतिरिक्त नहीं है। विषय भोगके समय अन्तर्मुखीन चित्तमें स्वरूप सुखका ही प्रतिबिम्ब पड़ता है, जैसाकि सामने रक्खे हुए दर्पणमें अपने मुखका प्रतिबिम्ब पड़ता है।

किसी विषयके सामने आनेसे अन्तःकरण, तन्मात्रा और इन्द्रियोंके द्वारा उसमें लिप्त होकर सुख भोगता है। अब विचार करना चाहिये कि, इस सुखका कारण क्या है? जगत्‌में देखजाता है कि, जिस विषयमें चित्त एकाग्र होता है, उसीसे मनुष्यको आनन्द मिलता है। योगीको ध्यानमें आनन्द क्यों मिलता है? उनका चित्त ध्येय वस्तुमें एकाग्र होता है, इसलिये। कविको प्राकृतिक शोभा देखनेसे आनन्द क्यों होता है? उनका चित्त प्रकृति माताके रूपसागरमें मग्न हो जाता है, इसलिये। मित्रको देखनेसे मित्रके चित्तमें आनन्द क्यों होता है? दोनों चित्त एक ही सुरमें बँधेहुए हैं, इसलिये। जिसका जिस वस्तुपर राग है, उसका उसीमें चित्त एकाग्र होनेसे उसीसे आनन्द मिलता है। अब देखना चाहिये कि, चित्तके एकाग्र होनेसे आनन्द क्यों होता है? किसी गुण या किसी भावके अवलम्बनसे जब चित्त एकाग्र होता है, तो उस समय अन्यान्य इन्द्रियोंका चाञ्चल्य नष्ट होकर उसी एक विषयमें चित्तकी एकरसता होती है, और उस दशामें एकाग्र चित्तपर आत्माका

प्रतिविम्ब पड़ता है। आत्मा जब आनन्दमय है, तो उसके प्रतिविम्बमें भी कुछ आनन्द है। जैसे सूर्यमें प्रकाश रहनेसे जल-प्रतिबिम्बित सूर्यमें भी कुछ प्रकाश है। विषयीको विषय भोगके समय वही प्रतिविम्बित सुख या छायासुख मिलता है। विषयी उसको ही भूलसे यथार्थ आनन्द समझकर प्रतारित होता है। क्या विषयमें सुख है? नहीं। सुख हुआ, चित्त एकाग्र हुआ, इसलिये। सुख हुआ, एकाग्र चित्त-पर आत्मा का प्रतिविम्ब पड़ा, इसलिये। अतः सिद्धान्त हुआ कि, सब सुखोंके मूलमें एक ब्रह्मानन्द ही है। विषयीको विषय, साक्षात् कोई सुख नहीं देसकता है, केवल चित्तको एकाग्र करनेसे प्रतिबिम्बित सुख देनेका निमित्त बनता है, विषयके अव-लम्बनसे चित्त एकाग्र होता है, एकाग्र चित्तमें आत्मा प्रतिविम्बित होता हैं। सुख उसी प्रतिबिम्बिका ही है। यह प्रकृतिके सम्बन्धसे छायासुखमात्र है। साक्षात् चिदानन्द नहीं है।

पहले ही कहा गया है कि, समस्त संसारकी प्रवृत्ति और गति, शान्ति और सुखके लिये है। संसारमें जो कुछ कार्य होता है, सबके मूलमें सुखेच्छा ही विद्य-मान है। छान्दोग्योपनिषद्में लिखा है कि :—

**यदा वै करोति सुखमेव लब्ध्वा करोति, नाऽसुखं लब्ध्वा करोति, सुखमेव लब्ध्वा करोति।**

सुखप्राप्तिकी इच्छासे ही जीव हरेक कार्यमें प्रवृत्त होता है। यह सुख वास्तव-में ब्रह्मानन्द है। आनन्दमय परमात्माके व्यापक होनेसे समस्त जीवोंमें उनकी आनन्दसत्ता विद्यमान है। अन्तर्निहित वही आनन्दसत्ता जीवको प्रत्येक कार्यमें प्रवृत्त करती है। संसारमें समस्त जीव रातदिन उसी अन्तर्निहित निर्विकार शाश्वत ब्रह्मा-नन्दकी प्राप्तिकेलिये घूम रहे हैं। परन्तु अविद्याके वशवर्त्ती होनेसे जीव उस नित्यानन्द-को, जिसकेलिये उसके हृदयमें प्रेरणा भरी हुई है, भूलकर छायासुखरूपी विषय सुख-को ही नित्यानन्द समझ लेता है, और उसीमें बँध जाता है। अज्ञानके कारण जीवको दोनोंमें भेद प्रतीत नहीं होता है। जिस प्रकार कस्तूरीमृग अपने नाभिस्थित कस्तूरीके गन्धसे उन्मत्त होकर जङ्गलमें उसको ढूँढ़ता रहता है, उसे मालूम नहीं पड़ता है कि, गन्ध उसके भीतरसे ही आरही है, बाहर कहींसे नहीं, उसी प्रकार जीव मायाके भूलभुलैयेमें आकर नहीं समझ पाता कि, वह आनन्द जिसकेलिये वह नित्य घूमरहा है, उसकी स्थिति भीतरमें ही है, कहीं बाहर नहीं है। इस प्रकारसे भीतरके नित्या-नन्दको भूलकर जीव, बाहर उस प्रेमकेलिये भटकता रहता है और विषयमें उस नित्यानन्दका अन्वेषण करता है। परन्तु जो सुख असलमें है, वह छायामें कैसे आ सकता है। जीवके हृदयकी वासना, भीतरकी प्रेरणा, जब ब्रह्मानन्दकेलिये है तो, उसको विषय सुखमें शान्ति और तृप्ति नहीं होसकती है। क्योंकि ब्रह्मानन्द नित्य है और विषय सुख, चञ्चला प्रकृतिके सम्बन्धसे होनेके कारण अनित्य है। ब्रह्मानन्दमें निरवच्छिन्न सुख है और विषय सुखमें त्रिगुणमयी प्रकृतिका सम्बन्ध रहनेसे दुःख मिलाहुआ है। मन्दाकिनीके पवित्र जलमें स्नान करनेकेलिये जिनके हृदयकी वासना है, मिथ्या मृगजलमें स्नान करनेसे उनकी शान्ति कैसे होसकती

है। इसलिये नित्यानन्दप्रयासी जीव दुःखपरिणामी विषय सुखमें बद्ध होकर सुखके बदलेमें दुःख ही भोग करता रहता है। विष्णुपुराणमें लिखा है कि :—

**यावतः कुरुते जन्तुः सम्बन्धान्मनसः प्रियान्।**
**तावन्तोऽस्य निखन्यन्ते हृदये शोकशङ्कवः॥**

जीव जितना ही विषयके सुखमें चित्तको लगाता है, उतना ही उसके हृदयमें दुःखका वाण विद्ध होता है। श्रीभगवान्‌ने गीताजीमें भी कहा है कि :—

**ये हि संस्पर्शजा भोगा दुःखयोनय एव ते।**
**आद्यन्तवन्तः कौन्तेय! न तेषु रमते बुधः॥**

विषयके साथ इन्द्रियोंके स्पर्श होनेसे जो कुछ सुख होता है, वह सब दुःखका ही देनेवाला है, क्योंकि वह सब नाशवान् और परिणाम दुःखद सुख है, इसलिये विचारवान् पुरुषोंको उसमें रत नहीं होना चाहिये।

इस प्रकार जीव सुखकी इच्छासे विषयोंमें मुग्ध होकर, जब सत्य सुखके बदले, दुःख ही भोगता रहता है तो, उसे वैषयिक सुखकी अनित्यता प्रतीत होने लगती है। क्योंकि वैषयिक सुख यदि सत्य होता तो, उसमें दुःख क्यों? परिणाम क्यों? अनित्यता क्यों? सत्य वस्तुकी अनित्यता और क्षणभङ्गुरता नहीं हुआ करती है। अतः यह सुख यथार्थ आनन्द नहीं है, जिसके लिये जीवके चित्तमें प्रेरणा हो रही है और जीव जिसको रात दिन अन्वेषण कररहा है। सत्यके प्रयासी मिथ्यामें नहीं रहसकते, आनन्दके पुत्र निरानन्दमय विषय सुखमें शान्तिलाभ नहीं करसकते, इसलिये जीवको जब स्त्री पुत्र कुटुम्ब और धन सम्पत्तिमें अन्वेषण करनेपर भी यथार्थ सुख लाभ नहीं होता है, तो जीव उससे चित्तको हटा कर नित्यानन्दकी ओर लगाता है और ऐसा विचार भी करता है कि, जब विषयमें सुख नहीं है, तो सुख आत्मामें ही है। विषय केवल चित्तको एकाग्र करके अन्तःकरणपर आत्माके प्रतिबिम्ब लानेका कारण बनता है। सुख आत्माके प्रतिबिम्बमें ही है, विषयमें नहीं, तब क्यों ऐसा विषयरूपी कारण बनाया जाय, जिसके साथ हजारों प्रकारके दुःख लगे हुए हैं और जो शरीर मन प्राण और आत्माका नाश करदेता है। जब चित्तकी शान्तिसे ही आत्मानन्द मिलता है, तो विषयके निमित्तसे शान्त न करके श्रीभगवान्‌के चरण-कमलमें ही मनको क्यों न शान्त करें? उससे शान्तिजनित आत्मानन्द भी मिलेगा और विषयके साथ सम्बन्ध न होनेसे तज्जन्य परिणाम ताप आदि दुःख भी नहीं होगा। इस प्रकारके विचारसे जीव वैषयिक सुखकी ओरसे चित्तको हटाकर भगवत्सान्निध्य प्राप्तिकेलिये जो कुछ पुरुषार्थ करता है, उसीका नाम उपासना है। छान्दोग्योपनिषद्‌में इस विषय पर एक सुन्दर मन्त्र है। यथा :—

**स यथा शकुनिः सूत्रेण प्रबद्धो दिशं दिशं पतित्वाऽन्य**
**त्रायतनमलब्ध्वा बन्धनमेवोपश्रयत एवमेव खलु सौम्य**

तन्मनो दिशं दिशं पतित्वाऽन्यत्राऽऽयतनमलब्ध्वा
प्राणमेवोपश्रयते प्राणबन्धनं हि सौम्य मन इति।

जिस प्रकार व्याधके हाथमें सूतके द्वारा बँधा हुआ पक्षी इधर उधर उड़ जानेकेलिये चेष्टा करनेपर भी जब असमर्थ हो जाता है, तो बन्धनके स्थानमें ही आकर बैठ जाता है, उसी प्रकार जीव मायाकेद्वारा रचेहुए भ्रमजालमें फँसकर अन्तरात्माके साथ जो प्रेमकी डोरी बँधी हुई है, उसको तोड़नेकेलिये प्रयत्न करता है, परन्तु जब समस्त इन्द्रियोंके विषयमें अन्वेषण करनेपर भी उसे कहीं शान्ति प्राप्त नहीं होती है, तो अन्तमें समस्त प्रेम और आनन्दके मूल परमात्माकी ही शरणमें जाकर उपासनाके द्वारा शान्ति प्राप्त करता है।

सनातन धर्मके सिद्धान्तानुसार ब्रह्मके तीन स्वरूप वर्णन किये गये हैं। यथा:— ब्रह्म, ईश और विराट्। श्रुतिमें लिखा है कि:—

सोऽयमात्मा चतुष्पात् पादोऽस्य सर्वभूतानि त्रिपादस्यामृतं दिवि।

परमात्माके चार पाद हैं। उनमेंसे एक पादमें सृष्टि होती है और तीन पाद सृष्टिसे बाहर हैं। परमात्माके जिस भावमें सृष्टि नहीं है, जिसके साथ मायाका कोई सम्बन्ध नहीं है, एवं जो भाव मायासे अतीत अव्यक्त और अवाङ्मनोगोचर है, उसको ब्रह्मभाव या निर्गुण ब्रह्म कहा जाता है। उपनिषद्में इस भावका वर्णन इस प्रकार किया गया है:—

न तत्र चक्षुर्गच्छति न वाग् गच्छति न मनो न विद्मो न जानीमः।
यतो वाचो निवर्त्तन्ते अप्राप्य मनसा सह।
आनन्दं ब्रह्मणो विद्वान् न बिभेति कुतश्चन॥

ब्रह्म, चक्षु वाक् आदि इन्द्रियों मन और बुद्धिसे परे है। मन और वाणी उन्हें प्राप्त नहीं कर सकती, केवल ज्ञानी महात्मा उनकी आनन्दसत्ताको जानकर निर्भय होते हैं। श्रीमद्भागवतमें लिखा है कि:—

शब्दो न यत्र पुरुकारकवान् क्रियार्थो,
माया परैत्यभिमुखे च विलज्जमाना।
तद्वै पदं भगवतः परमस्य पुंसो,
ब्रह्मेति यद्विदुरजस्रसुखं विशोकम्॥

जहाँ क्रियार्थक शब्द किसी कामका नहीं होता है, माया जहाँपर पहुँचनेमें असमर्था होकर लज्जासे दूर हट जाती है, संसारके सुखदुःखसे रहित निरवच्छिन्न आनन्दमय वही परमपद निर्गुण ब्रह्मका है।

ब्रह्मके जिस भावके साथ मायाका सम्बन्ध है अर्थात् जिस भावमें उन्हींके ईक्षणसे शक्तिमती माया संसारके सृष्टि-स्थिति-प्रलयको करती है, प्रकृतिके साथ

